**सवैया इकतीसी** २२

साचीमति सिद्धभई मिथ्यामति दूरगई जाकी त्रुटिलाई जैसीकारी करहरी रहै।
आत्मा सुभट बल फोरिकै प्रगटभइ ज्ञान के हकारै मोह सेना थरहरी है।
विपैको अचार अनाचार को विचार मिटोभयो वीतराग सभी परहरी है।
मोख मुखवासी लोकालोक को विकासी ऐसी लोक कै सिखर धर्मधुजा फरहरी है।

२३

ज्ञानकै दिढावमोख पद्धति बढावभयो जाके सद्भावसै लीजानी खोटी खरी है।
थिति उत्पाद नास निहचै व्योहार वास ऐसी स्याद्वाद बानी आगे आगे खरी है।
गई है जुगल पापपुण्य की विगलताई भयो है विरागी समलागी सीरी खरी है।
कामदोप मैल मिटै रागदोष फैल फटै आत्मा उजारी सर्वज्ञ जैसी खरी है।

**सवैया तेइसी** २४

पारसनाथ जिनेसुर के पग देखन कौ मन यौं तरसौ हैं।
चद की ओर चकोर रहे विन सूरज कजकली परसै है।
चातक स्वाति कै बूदन कौ मन मोहे रहै कवहू वरसै है।
कृज कछू कर सूत्र लगै दिन ज्यों चकई पतिकौं परसै है।

२५

परिगह त्यागौ पैन परिगह त्याग कियौ विसन विसारो पर वसन विसारौ है।
कामिनी सों काम नाहि तजो मौ मुकाम नाहि लौ लगाई कामनाही कुमन विथारो है।
रसना न रस दियो सुरसन रस लियो विरस बढ़ायो मोह जाल सौ पसारो है।
कहै जैनमती जैनमत को न भेद पायो यो ही परजाइ को समझ जिय हारो है।

२६

झूठी परजाइ जोई लेइ परजाइ जोई जाइ सोई तेरो नाहि जो न जाइ तेरो है।
जाके गुण गावै मुनि राग विना लावै धुनि आपकौ रिझावै रीझिपावै धन मेरो है।
आत्मीक सुखभयो विपय सिंधु सुख गयो पराधीन मोह नयो दुखन परेरो है।
सत के समीप आयो अचल सुदेस पायो सासतो वसेरो है।

२७

देवकी दुहाई कहौ तेंई देवी होनहार आनदेव छाड़ि जिन देव पाय नये हैं।
जाकी अगवानी सतभंग मे समानी सब भेद ज्ञान ज्ञानी है निरोध बध नये हैं।
सीख के कहनहार सविसौ गहनहार जग में बहुत काल नर ह्वैवै नये है।
पर के अभाव-सौ विभाव-सौ कुभाव मिटो अपने सुभाव सुद्ध भाव परनये हैं।

२८

जवही तें मिथ्यादर्व भाव को विनास भयो गहो उपदेस गुरु कहो एकवार को।
परसौ न नेह करे आपसौ सनेह करे विपय भोग देहयो वलूला मोहवारि को।
ज्ञान दृग उन्चो धावै केवल निकट आवै सग नहि भावै एक अ स अग्रवार को।
भए है अनत सुख मिटो भवविकार दुख मोह मुद्रा टूटी पट खुलो मोक्ष द्वार को।

२९

देवगुरु साचे जानै आन ज्ञान साचे माहि साचा था अनादि का मिथ्यात्त्व भाव नसा है
थिर सुखवास के विलास को सुमन कीना अत्मासुमन की सुवास माहि वसा है।
अरस परसनाही परसौ दरसनाही आप रस रसिया सुरस माहि रसा है।
आतम दरव हेमवानी सों अधिक प्रेम वानी जिनवानी की कसौटी माहि कसा है।

३०

वंध है सुकरता न बंधै न सो करता न छाडै न पकरता है परही सौ परै हैं।
दुख कौ रमीन है सुख कौ कमीन है राग सौ अभी न बंध मोख कौन करे है।
ऐसो अविनासी अविनासी है विनासी मत स्वपर विकासी एक भाव ते न टरै है।
सो ही समयसार समैसार को पसार होइ मिटो अधकार ज्ञान दीपक जो बरै है।

३१

ज्योति को वितान जैसो होइ सवितान तैसो काउ कवितान ऐसो वानी माहि आनै है।
सुखसभा चित्र बोधभयो कर्ममल सोधभ्रमसौ विरोध दुख दोप थल भानै है।
महिमा अपार पटकारक सरूप साधषट् गुनी हानि वृद्धि ऋद्धि पहिचानै है।
ऐसो जिनराज जिन मोखपद राजपायो फिरि है दुहाई जाकी आन जगमानै है।

३२

कीनी जिन सेवा तै सेवा मोक्ष देस जाइ लियो जिननाम भी न लिये जिननाम है।
धरो जिनध्यान ते निधान ज्ञान धनपाइ अचल सुधाम माहि कियो विश्राम है।
देखी जिन जिनमूरति भव-भूरति विनास करि जासौ जगवासी रत तासौ कौन काम है।
आन जिन देव की है, आन जिनदेव नाहि, आन सरधान ऐसो रूप अभिराम है।

३३

ऐसी मिथ्या दृष्टि को अनिष्टजान छाड़ि दीजै कीजिए न इष्ट उत्कृष्ट दुख दीयो है।
आत्मा बलिष्ट को निकिष्ट कर राखो जिन अपने अदिष्ट महा-मोह-मद पीयो है।
ऐसी काली किष्ट जाते सूझै नाहि आगो पृष्ठ बुद्धि बल नष्टकरै कष्टवान हीयो है।
मिष्ट देववानी छाडि अशिक्षा उच्छिष्ट गहै शिष्टाचार त्यागकर भिष्टाचार लीयो है।

**दोहा** ३४

साधर्मी विनती करै सुनो सरल कर चित्त।
वीतराग की भक्ति सौ शिथिल न हूजे मित्त। ३४।
और वस्तु बहु विधि सकल भई अनती बार।
सरधानी जिन धर्म कै है विरले ससार। ३५।

**कुण्डलिया** ३६

जिन प्रतिमा जिन सारखी जिन जानहुँ कछु भेद
जिन समान जिन जन लखी तेजन भए अभेद वेद आपौ परवेदी।
विधि निपेध परभाव दुइतता भाव विछेदी सोइ साधन सोइ सिद्ध सोई साधक है तिनसी
दरसन ज्ञान अनत कही प्रतिमा जिन जिनसी।

**सवैया इकतीसा** ३७

ज्यों-ज्यों दिनआवै जाइ त्यौं त्यौं छिन आवैजाइ ऐसीपरजाई को उपार कीजियतु है
आसन वसन तन वस मे वसन कीनौ नासिका सुवासु कौ उसास पीजियतु है।
जीवन विचारै और जीवनि सौंदोप करै जीवन जोजीवौ करिछिद्र छीजियतु है।
सासतो सरूप रागद्वेष है न रूप जाको ऐसी निधि छाड़ि काच-खड लीजियतु है।

३८

सत्य छत्र सीस धरै नय देसबसि करै ऊकार सिंघासन ज्ञान श्रुत भूप को।
सबद भडार खुले द्वार न किवाड़ जाके अरथ गरथ पूरो रतन अनूप को।
सुधी परपाटी नीति मारग अनीति माहि भवि सुख वासी हैं उदासी भवकूप को।
आगम अध्यातम है मंत्री सबद बुद्धि जाकै साम दाम दड साधन सरूप को।

३९

कारण सरूप भेदाभेद को विपर्यय नाहि निहचै व्यौहार के विरोध सौं न रत्त है।
सबद जुगत परवान परमागम है परम पुरुष को परूप्यौ जामे तत्त है।
याही के विचारी भए मुकति के अधिकारी कुगति निवारी उरधारी सिद्ध गत्त है।
सबही कौ सुखकारी करै आत्मा उजारी ऐसो हितकारी उपकारी जैनमत है।

**कुण्डलिया** ४०

श्रुतज्ञानी सेवहिं सदा गति विहग की धार,
उडि उडि बैठे डार बहु निहचै अरु व्यौहार।
निहचै अरु विवहार डार तजिअनत न जानै।
अरथ अग फल फलौ सात रस रसह लुभानै।
कलप वृक्ष उपयोग भूमि जाकी जिनवानी।
मुकति हौन को बीज जान सेवहु श्रुत ज्ञानी।

४१

जैनी को मन जैन में जैनी के उरझाइ,
सोमन सोमन को भयो टरै न टारो जाइ,
टरै न टारो जाइ पाइ अपनो रस रसिया,
चचल चाल मिटाइ ज्ञान सुख सागर बसिया,
स्वपर भेद को खेद दुइतता कारज फीको,
एकी भाव स्वभाव मिलो मनुवा जैनी को।

४२

जिन जिन जैनी जैन को भेदभाव सुखपाइ,
तिन तिन को तैसो लगै तनतन की परजाइ।
तन तन की परजाइ जाइ उपजी फिरि नासी।
बाजीगर को खेल खेल खेलै अविनासी।
स्वपर भेद परछेद छेद परणति पर सैनी,
लोक अत निवसत भेद जानो जिन जैनी।

**छप्पय** ४३

धन्य धन्य ते साधु साधन साधन है !
आधि व्याधि न उपाधि मोक्ष आराधन मन है।
अपने ही रसलीन लीन परवस विध जेती।
जाते परवस वास गई परवस बुधि लेती।
थिरभई सुद्ध अनुभूति की ज्ञानभोग भोगी भयो।
अनुभागवंध निजभागतैं भाग राग दारिदगयौ।

**कुण्डलिया** ४४

कानन सुन कानन गए कानन कीनी एक,
जिनवानी वरनन बिना वरणे भाव अनेक।
वरणे भाव अनेक वस्तु सामान्य विसेखी,
तातें कछु इक घाटि कही जानी जो देखी।
वीतराग नयभेद भेदपायो नहिं आनन,
निहचै अरु व्यवहार स्याद्वादी सुनि कानन।

**वारह भावना वर्णन—** ४५

प्रथम अथिर असरण जगत एक आन असुचीन
आश्रव सवर निर्जरा लोक बोध दुर्लभान।
एई वारह भावना कथे नाम सामन्य।
अब कछु विवरन स कहौ छय उपसम परवान ॥ ४६

**छप्पय**

विज्जु घटाघन घटा अटामिलि धूम पटन्तर,
जलतरंग पर संग संगनहि रहे निरंतर।
बारिबलूला बारि बिन्दु वारि महि छिज्जइ
पवन पताका करी कान, पलुइ वक धिज्जइ
इम जानिवंध सज्जन सुजिन विछुरे मिलहि न वृच्छ दल।
छिनभंगुर संसार सव सुथिर सिद्ध आतम अचल ॥ ४७

४८

जीतव की लालसा मरन भय सरन विचारै,
तहाँ जाइहू बसौं जहा अन्ततक नहीं मारै।
सुरगविलासी देव सेव कर तिनहिं रिझाऊ,
जो मुझ करै वचाव आऊप्यु तिंह की दीयाऊं।
चिंतवै उपाय मिथ्यात वसि मरै सौ न रच्छा करै,
जिय जान वान यह काल ही जान विना प्राननि हरै।

४९

जनम जरा अरु मरण भाव छिन एक न मूक्यौ,
पंचावर्त्त समुद्र कर्म जल नैंक न सूक्यौ,

मीनादिक गतिचार मगर अन्तक मुखधावहिं ।
परे मोह भ्रम चक्र फिरतथिरता नहीं आवहिं ।
नौकर्म एक बहु जीव तहा अल्प आयु थिति को धरे ।
ससार असार अपार यह ज्ञानवत नहीं आदरे ।

५०

एक अकेलो आप आप बंधन को कारन,
एक अकेलो आप कर्म को करे निवारन ।
एक अकेलो आप भाव संसार बढ़ावै,
एक अकेलो आप मोक्ष थानक सुख पावै ।
एक सुद्ध आतम दरब उपजै विनसै थिर रहै,
एकत्व भावना जान जिय द्वन्द दशा गुरख गहै ।

५१

यह जड़ मूरति आन आन चेतन अमूरत,
यह तेरो कछु नाहि सोइ तेरी जिस तूरत ।
वरन गध रस फरस गलन पूरन स्वभाव जुत,
यह अखड रस एक भाव तैं होइ नहीं च्युत ।
यह और दरब सजा अमिल गुण लच्छिन अमिलाय जिस
यह आन भावना जिन कही सवत न्यारी जानि तिस ॥

५२

निर्मल जुगलपयोग योगमलजोग जानि चित्त,
असुचिभाव संभाव अभाव असपर सपर सरित ।
यौ जल कमल सुभाव लिप्त नहि होई नीर निधि,
नव द्वार मल कीच बीच नहिं परै जानि विधि ।
सो देह खेह मल मूत धरि हित हर दुखकर जानिए ।
उज्जल अनुभव ज्ञानरस रसिक अमर पद मानिए ॥
(यह पक्ति मूलप्रति मे नहीं है) ।

५३

मिथ्या जोग कसाय विरत बारह नहि जाकै, (व्रत)
ए समावन द्वार खुलै अवरोधन ताकै,
कर्म चोर पर वेस होत दृग खोल न जोवै,
मूसहि ज्ञान दृग चरन रतन तीनों सठ खोवै,
सचरै दोष दुख ऊपजै बढै बंधथिति रैनि दिनि ।
आश्रव व्यथा नहीं उपसमैं औवधि आय उपाय बिन ।

५४

सवर भावति सोइ तपै तप समिति गुपतिधर
अनुप्रेक्षा धरम सहित जीति से परीसह अपकर

भावत आतमलब्धि आप में आपौ लहिए
चारित पंच परकार एह सब दर्वि कहिए
(यह पक्ति मूल प्रति मे नहीं है।)
तहा न कछु विचार शुद्ध चेतन सम चेती,
एही सव नित रहै कहै निज ज्ञानी जेती।

५५

भावन निर्जर एह जहा परभाव जाहि खिर,
बहुउर न आवै तह होइ आपौ आपैथिर।
जप तप क्रिया विसेष भोग पंचेन्द्रिय केरा।
ए कर्म उदै विचार फिरत जगहु बाधेरा
ए जानि जीव निज आप बल आप ज्ञान मैं जानिए।
रहिए सचेत चेतन सदा अपर भावना आनिए।

५६

लोक भावना जेह जहा गति पंच कही जै,
नरक तिरी मानवी देवसिद्ध तहाँ लीजै।
अधो मध्य ऊरध विलास द्रव्य षट् करिवै पूरौ।
धर्म अधर्म अकाल काल पुग्गल की असूरौ।
विवहार रुप ए जानि सब काल अनादि वखानिए।
निश्चै सुलोक निज आत्मा जामे गिने जुगुन जानिए॥

५७

वोधत्सु भावन जानएह जहा समकित साचौ
आपौ आप सभारि आपमे होइ न काचौ
अक्षय अनादि अधिक सार जग जीवन सोइ,
आप सकल समरथ आपकौ करै न कोइ
निज आप आपौ लहै और सहाइ को नहीं,
यौ कहौ सुद्ध आचर्ण मे भेद ज्ञान छूड्यौ सही।

५८

ए अनुप्रेक्षा दुर्लभ जान जहा दुर्लभ ए होइ
दर्व क्षेत्र पर काल भाव तहाँ करै न कोइ।
रूप अरूपी द्रव्य और जड चेतन जानौ
फेर न सकै कोई जासु जासु अज्ञानज आनौ,
यौ जानि जीव निश्चल सदा वीतराग सबने कहीं।
सरदहै आप अनुभव लही अनहोतौ दुर्लभ सही।

**दोहा—** ५९

एही द्वादस भावना घट धरि अविचल आन।
तिहूं काल जानी जिसौ जानपन्न मे जानि।

६०

कवलाहार जो केवली मुनि उपकरन सुधारि
पुरुषाकार विनि सिधि कहै तिनकी सगति नार ॥

६१

प्रतिमालेप रसाभरन मूलनिषेधी जेह
वीतराग कौं रोग कहि उनसौं कैसो नेह ॥

६२

वीतराम सादृश्य जे प्रतिमा दरसन होइ
वंदन भावन ऊपजै मिथ्यादृष्टि सोइ ।

६३

आश्रवभाव अवंदनी सवर भाव सुवंद ।
जैसे कृष्णा अरु सुकल पक्ष दसा दोइज्यौं चंद ।

**सोरठा** ६४

मिथ्या अविरत दोट परमाद अरु कषाय स्यौं
जोग सहित ए होई आश्रव पंच अवदनी ।

६५

सम्यक व्रत अप्रमाद अकषाय अरु जोगए ।
सवर आश्रवनाद फेडि आप सिद्धै रमैं ।

**छप्पय** ६६

मिथ्यातै मिथ्यात जेह सम्यक कर टाल्यो ।
हुई अव्रित गुनवान सुद्ध रत्नत्रय पाल्यौ ।
विरत न देती हाण जेह असंजमरानी !
ते सजम परिणाम जाणि ढल गयो ज्यों पानी ।
परमाद तेह अप्रमाद थै कषाय अकषाय धरि
जेहुतै जो पचम वली तेह अजोगी भावकरि ॥

**चौपाई** ६७

जोगाश्रव तेरह गुनठानी आदय थकी कषाय वखानी
दस मे उदै एकदस साता प्रमदाश्रव छहलग छाता ।

६८

अव्रित आश्रव चउ पंच मे मिथ्या आश्रव तिहु लग रमे,
हिव सवर अजोग चौदह मे कषाय संवर द्वादस मे वमे ।

६९

अप्रमाद सनम गुनजानि व्रत संवर पचम पट् आनि ।
समकित सवर चौथोमानि ऊपरि लग करोवरवानि ।

छप्पय ७०

समकित संवर एक ठाणौ ग्यारह कहित।
व्रत संवर दूसरो ठाणनव दशमे लहिए।
अप्रमाद तीसरो ठाण मैं जानै।
अकषाय चौथो सुभात तीनो गुण ठानै।
अजोग सुसंवर पंचमो गुण ठाणौ एकै सही।
इम कही जैन आगम विषै सद्बुद्धि तिनही लही।

७१

मिथ्या आश्रव प्रथम तास तीनों गुणठाना।
अव्रत आश्रव दुती तासु चौपचाजाना।
प्रमाद आश्रव तृतीया तासगुन ठाना।
छहलग आश्रव तुरीय कषाय ठानइ।
ग्यारह अनिभागि जोगाश्रव पंचम कही गुनठानी तहातेर।
ए आश्रव पंचै तजी रहै अनल ज्यों मेर।

७२

धुर के त्रेपन कवित्त आदि मोहन ने कीना।
तहा परमारथ अधिक बुधि अपनी फल कीना।
ता पीछै उगणीस वीसवीजे कवित्त बनाए
भवत्रपै मनरीझि नाम वानारसि पाये
सरधान सुधनिज आत्मा सिद्ध सरूपी जानिए।
तजि भविक जीव मत वालमति आप आपमति आनिए।

७३

मोहनदास बहुत्ररी पढै सुनै ते जीव
आपै आपाथिर करी पावै निजशिव दीव।

इति श्री मोहन दास ठोर श्रीमाल कृत बहत्तरी सम्पूर्ण । ग्रंथाग्रंथ ३००। सवत् १७८५ वर्षे आसाढ सुदी १२ दिने साहजी श्री पुण्य प्रभावक दृढ धर्मा जिन शासन हितकारी सभारजन पडित प्रवीण लाला हुकम चंद्र जी पठनार्थ ! लिखतं जती भाग चंद्रेण लिपीकृतं। **७/३४ दरयागंज, दिल्ली**

# जैन-चिन्तकों द्वारा प्रमाण-स्वरूप विचार

प्रो० डॉ० श्री दरबारीलाल कोठिया, एम० ए०, आचार्य, पी-एच० डी०

जैन परम्परा में प्रमाण का क्या स्वरूप माना गया है ? आरम्भ में उसका क्या मूल रहा है और उत्तरकाल में उसका क्या विकास हुआ ? इसका यहाँ विचार किया जाता है।

सर्वप्रथम समन्तभद्र ने प्रमाण का लक्षण निबद्ध किया है। वह इस प्रकार है —

स्वपरावभासकं यथा प्रमाणं भुवि बुद्धिलक्षणम्[1]।

जो ज्ञान अपना और परका अवभासक है वह प्रमाण है। जो केवल अपना या केवल परका अवभास कराता है वह ज्ञान प्रमाण कोटि में निविष्ट नहीं है। प्रमाण कोटि में वही ज्ञान समाविष्ट हो सकता है, जो अपने को जानने के साथ पर को और पर को जानने के साथ अपने को भी अवभासित करता है। और तभी उसमें समग्रता आती है।

सिद्धसेन[2] ने समन्तभद्र के इस लक्षण को अपनाते हुए उसमें एक विशेषण और बढ़ा दिया है। वह है 'बाधविवर्जितम्'।

यद्यपि 'स्वरूपस्य स्वतोगतेः'[3], 'स्वरूपाधिगतेः परम्'[4], आदि प्रतिपादनों द्वारा विज्ञानाद्वैतवादी बौद्ध प्रमाण को स्वसंवेदी स्वीकार करते हैं तथा 'अज्ञातार्थज्ञापकं प्रमाणम्'[5], 'अज्ञातार्थ प्रकाशो वा'[6], 'प्रमाणमविसंवादिज्ञानमर्थक्रियास्थितिः'[7], आदि वचनों द्वारा सौत्रान्तिक (बहिरर्थाद्वैतवादी) बौद्ध उसे केवल परसंवेदी मानते है। परन्तु किसी भी तार्किक ने प्रमाण को स्व और पर दोनों का एक साथ प्रकाशक नहीं माना। जैन तार्किकों ने ही प्रमाण को स्व और पर दोनों का एक साथ ज्ञापक स्वीकार किया है। उनका मन्तव्य है कि ज्ञान चमचमाता हीरा अथवा दीपक है, जो अपने को प्रकाशित करता हुआ उसी काल में योग्य बाह्य पदार्थों को भी प्रकाशित करता है। और यह स्व पर प्रकाशक यथार्थ ज्ञान प्रमाण है। प्रमाण की व्युत्पत्ति द्वारा हम देखते हैं कि 'प्रमी-

---

१ स्वयम्भूस्तो० का ६३।

२ प्रमाणं स्वपराभासि ज्ञानं बाधविवर्जितम्। — न्यायाव० का० १।

३ प्रमाणवा० २१४; धर्मकीर्ति।

४ वही, २१५, धर्मकीर्ति।

५ प्रमाणसमु० स्वोपज्ञवृ० का० १; दिङ्नाग।

६ प्रमाणवा० २१५, धर्मकीर्त्ति।

७ वही, २१०; धर्मकीर्त्ति।

यतेऽनेन प्रमाणम्'—जिसके द्वारा प्रमा—अज्ञान निवृत्ति हो अर्थात् अर्थ प्रमित हो वह प्रमाण है। नैयायिक यह अर्थ प्रमा सन्निकर्ष से मानते हैं, अतः उनके अनुसार सन्निकर्ष प्रमाण है वैशेषिकों का भी यही मत है। सांख्य इन्द्रिय वृत्ति से, मीमासक इन्द्रिय से, बौद्ध सारूप्य एवं योग्यता से प्रमिति स्वीकार करते हैं अतः उनके यहाँ क्रमशः इन्द्रिय वृत्ति, इन्द्रिय और सारूप्य एवं योग्यता को प्रमाण माना गया है। समन्तभद्र ने स्व-परावभासक ज्ञान को प्रमाण प्रतिपादन करके उक्त मतों को अस्वीकार किया है। पूज्य-पाद-देव नन्दि[1] ने समन्तभद्र का अनुसरण तो किया ही, साथ में सन्निकर्ष और इन्द्रिय को प्रमाण मानने वाली सम्बन्धी मान्यताओं की समीक्षा भी प्रस्तुत की है। उनका कहना है कि सन्निकर्ष या इन्द्रिय को प्रमाण मानने पर सूक्ष्म, व्यवहित और विप्रकृष्ट (दूर) पदार्थों के साथ इन्द्रियों का सन्निकर्ष सम्भव न होने से उनका ज्ञान असम्भव है। फलतः सर्वज्ञता का अभाव हो जाएगा। दूसरे, इन्द्रियाँ अल्प विषयक हैं और ज्ञेय अपरिमित हैं। ऐसी स्थिति मे समस्त ज्ञेयों (अतीत, अनागतों, असम्बद्धों) काज्ञान कभी भी न हो सकेगा। तीसरे, चक्षु और मन दोनों अप्राप्यकारी होने के कारण सभी इन्द्रियों का पदार्थों के साथ सन्निकर्ष भी सम्भव नहीं है। चक्षु स्पृष्ट का ग्रहण न करने और योग्य दूरस्थित का ग्रहण करने से अप्राप्यकारी है।[2] यदि चक्षु अप्राप्यकारी न हो—प्राप्यकारी हो तो उसे स्वय में लगे अञ्जन को देख लेना चाहिए। दूसरे, स्पर्शनादि इन्द्रियों की तरह समीपवर्ती वृक्ष की शाखा और दूरवर्ती चन्द्रमा को वह एक साथ नहीं देख सकती। तीसरे, चक्षु अभ्रक, काच और स्फटिक आदि से व्यवहित पदार्थों के रूप को भी देख लेती है, जबकि प्राप्यकारी स्पर्शनादि इन्द्रिया उनके स्पर्श आदि को नहीं जान सकतीं। चौथे, यह आवश्यक नहीं कि जो कारण हो वह पदार्थ से संयुक्त होकर ही अपना काम करे। चुम्बक दूर से ही लोहे को खींच लेता है। पाँचवे, चक्षु को प्राप्यकारी स्वीकार करने पर पदार्थ मे दूर और निकट का व्यवहार नहीं हो सकता। इसी तरह संशय और विपर्यय ज्ञान भी नहीं हो सकते। ये वे कारण हैं जिनसे चक्षु को जैन दर्शन मे अप्राप्यकारी माना गया है।

पूज्यपाद[3] ने ज्ञान को प्रमाण मानने पर सन्निकर्ष और इन्द्रिय प्रमाणवादियों द्वारा दी गयी आपत्ति का भी उत्तर दिया है। आपत्तिकार का कहना है कि ज्ञान को प्रमाण स्वीकार करने पर फल का अभाव हो जाएगा, क्योंकि प्रमाण का फल अर्थाधिगम है और उसे प्रमाण मान लेने पर प्रमाण का कोई फल अवशेष नहीं रहता। सन्निकर्ष या इन्द्रिय को प्रमाण स्वीकार करने पर तो स्पष्टतया उसका अर्थाधिगम फल बन जाता है। इस आपत्ति को उचित न बतलाते हुए पूज्यपाद कहते हैं कि सन्निकर्ष या इन्द्रिय को प्रमाण मानने पर उसके फल अर्थाधिगम को भी सन्निकर्ष की तरह द्विस्थित (दो में

---

१ सर्वार्थसि० १।१० ; पूज्यपाद।

२ अप्राप्यकारि चक्षुः स्पृष्टानवग्रहात्। यदि प्राप्यकारि स्यात् त्वगिन्द्रियवत् स्पृष्टमंजनं गृह्णीयात्, न तु गृह्णाति, अतो मनोवदप्राप्यकारीति। वही, १।१९, पूज्यपाद।

३ स० सि० १।१०।

रहने वाला) मानना पड़ेगा, फलतः घट, पट आदि अचेतन पदार्थों में भी ज्ञान की प्राप्ति होगी। यह कहा नहीं जा सकता कि ज्ञान का समवाय चेतन आत्मा में है, घटादि अचेतनों में नहीं, कारण कि आत्मा को ज्ञस्वभाव न मानने से अन्य अचेतनों की तरह उसमें भी ज्ञान का समवाय सम्भव नहीं है और आत्मा को ज्ञस्वभाव स्वीकार करने पर सिद्धान्त विरोध आता है।

ज्ञान को प्रमाण मानने पर फल के अभाव का प्रसंग उपस्थित नहीं होता, क्योंकि पदार्थ का ज्ञान होने पर प्रीति देखी जाती है[1]। तात्पर्य यह कि आत्मा ज्ञस्वभाव है, पर कर्म सम्बन्ध के कारण वह मलीन है। अतएव वह इन्द्रियों की सहायता से पदार्थ का निश्चय करता है। इस निश्चय के होने पर उसे प्रीति होती है। यह प्रीति ही ज्ञान रूप प्रमाण का फल है। अथवा[2] उपेक्षा या अज्ञाननिवृत्ति उसका फल है। पदार्थ को जानने के उपरान्त उसमें राग या द्वेष का न होना उपेक्षा है और अन्धकार तुल्य अज्ञान का दूर हो जाना अज्ञाननाश है[3]।

उल्लेखनीय है कि वात्स्यायन[4] और जयन्त भट्ट[5] ने भी ज्ञान को प्रमाण स्वीकार किया है और उसका फल हान उपादान तथा उपेक्षा बुद्धि बतलाया है। पर यह सत्य है कि न्यायदर्शन में मुख्यतया उपलब्धि साधन रूप में सन्निकर्ष या कारकसाकल्य को ही प्रमाण माना गया है और ज्ञान को सभी ने एक मत से अस्वसंवेदी प्रतिपादन किया है।

अकलङ्क ने समन्तभद्रोपज्ञ उक्त प्रमाणलक्षण और पूज्यपाद की प्रमाण समीक्षा को मान्य किया है। पर सिद्धसेन द्वारा प्रमाण लक्षण में दिया गया 'बाधविवर्जित' विशेषण उन्हें स्वीकार्य नहीं है। उसके स्थान पर उन्होंने एक दूसरा ही विशेषण दिया है जो न्यायदर्शन[6] के प्रत्यक्षण लक्षण में पहले से विद्यमान था, पर प्रमाणसामान्य लक्षण वादियों और जैन परम्परा के लिए वह बिलकुल नया था[7]। वह विशेषण है—व्यवसयात्मक[8]। अकलंक का मत है कि चाहे प्रत्यक्ष हो और चाहे अन्य प्रमाण, प्रमाण

---

१ ननु चोक्तं ज्ञाने प्रमाणे सति फलाभावः इति, नैष दोषः, अर्थाधिगमे प्रीति दर्शनात्। ज्ञस्वभावस्यात्मनः कर्ममलीमसस्य करणालम्बनादर्थे निश्चये प्रीतिरुपजायते। सा फलमित्युच्यते। — स० सि० १।१०।

२ उपेक्षा अज्ञाननाशो वा फलम्।......।
— सर्वार्थसि० १।१०।

३ उपर्युक्त की तुलना के लिए देखिए, आप्तमी० १०२; परीक्षामु० ५।१।

४ न्यायाभा० १।१।३।

५ न्यायम० पृ० ६२।

६ न्यायसू० १।१।४; अक्षपाद।

७ यद्यपि स्थानांग सूत्र ( १८५ ) में 'व्यवसाय' पद आया है पर तर्क ग्रन्थों के लिए वह नया ही था।

८ लघीय० का० ६०।

मात्र को व्यवसायात्मक होना चाहिए। कोई भी ज्ञान जाति हो वह निर्विकल्पक, कल्पनापोढ अव्यपदेश्य या अव्यवसायात्मक नहीं हो सकती। यह सम्भव ही नहीं कि पदार्थ का ज्ञान हो, पर विकल्प न उठे। ज्ञान तो विकल्पात्मक ही होता है। इस प्रकार इस विशेषण द्वारा अकलङ्क ने जहाँ बौद्ध दर्शन के निर्विकल्पक प्रत्यक्ष की मीमासा की है वहाँ न्याय दर्शन मे मान्य अव्यपदेश्य (अविकल्पक) प्रत्यक्ष ज्ञान की भी समीक्षा की है। अकलंक की अन्य विशेषता यह है कि उन्होंने समन्तभद्र के प्रमाण लक्षणगत 'स्व' और 'पर' पदों के स्थान में क्रमशः 'आत्मा' और 'अर्थ' पदो का निवेश किया है तथा 'अवभासक' पद की जगह 'ग्राहक' पद रखा है। पर वास्तव मे अर्थ की दृष्टि से उनमे कोई अन्तर नहीं है—मात्र शब्दभेद है[१]। अकलक[२] ने एक विशेषता और प्रदर्शित की है वह है 'अर्थ' के विशेषणरूप से कहीं 'अनधिगत' कहीं 'अनिश्चित' और कहीं 'अनिर्णीत' पदों का प्रवेश, जो सम्भवतः दिङ्नाग और धर्मकीर्ति के प्रमाण लक्षणगत 'अज्ञात' विशेषण का स्मरण कराते हैं। कुमारिल[३] ने भी अपने प्रमाण लक्षण मे 'अपूर्व' विशेषण का निवेश किया है। 'ज्ञान' के विशेषण रूप से अकलंक[४] ने 'अविसंवादि' पद को भी कहीं रखा है। आश्चर्य नहीं कि ये पद उन्होंने कुमारिल और धर्मकीर्ति[५] से लिये हो। यद्यपि धर्मकीर्ति से पूर्व जैनचिन्तक पूज्यपाद[६] ने भी 'अविसवादि' पद दिया है।

विद्यानन्द[७] ने यद्यपि सक्षेप मे सम्यग्ज्ञान को प्रमाण कहा है, जो तत्त्वार्थ सूत्रकार गृद्धपिच्छ[८] के अनुसरण को व्यक्त करता है। पर पीछे उसे उन्होने 'स्वार्थव्यवसायात्मक'[९] भी सिद्ध किया है। इस प्रकार उनके प्रमाणलक्षण मे अकलंक की तरह 'अनधिगत' या 'अनिश्चित' या 'अनिर्णीत' विशेषण प्राप्त नहीं है। फिर भी उन्हे सम्यग्ज्ञान को अनधिगतार्थविषयक या अपूर्वार्थविषयक मानना अनिष्ट नहीं है। अकलंक की तरह उन्होंने भी स्मृत्यादि प्रमाणों मे अनधिगतार्थता या अपूर्वार्थता का स्पष्टतया समर्थन किया है। वे उनको प्रमाणता मे अपूर्वार्थता को ही प्रयोजक बतलाते हैं। प्रमाण के समान्य लक्षण मे जो उन्होंने 'अपूर्वार्थ' या अनधिगत' विशेषण का निवेश नहीं किया उसका इतना ही तात्पर्य है कि प्रत्यक्ष तो अपूर्वार्थग्राही होता ही है और अनुमानादि भी प्रत्यक्षादि से अगृहीत देशकालादि विशिष्ट वस्तु को विषय करने से अपूर्वार्थग्राहक सिद्ध हो जाते हैं विद्यानन्द ने जिस अपूर्वार्थ की समीक्षा की है वह कुमारिल का

---

१ व्यवसायात्मकं ज्ञानमात्मार्थग्राहकं मतम्। लघीय० का० ६०।

२ अष्टश० आप्तमी० का० ३६, १००।

३ तत्रापूर्वार्थ विज्ञान·········। —कुमारिल।

४ अष्टश० आप्तमी० का० ३६।

५ प्रमाणमविसंवादि ज्ञानम् ·········। —प्रमाणवा० २। १।

६ सर्वार्थसि० १। १२।

७ सम्यग्यज्ञान प्रमाणम्। —प्रमाणपरी० पृ० ५१।

८ त० सू० १। ६, १०।

९ किं पुनः सम्यग्ज्ञानम्? अभिधीयते—स्वार्थव्यवसायात्मकं सम्यग्ज्ञानम् सम्यग्ज्ञानत्वात्
—प्र० प० पृ० ५३।

अभिप्रेत सर्वथा अपूर्वार्थ है, कथञ्चिद् अपूर्वार्थ नहीं। कथञ्चिद् अपूर्वार्थ तो उन्हे[1] इष्ट है, जैसाकि हम ऊपर देख चुके हैं।

विद्यानन्द के परवर्ती माणिक्यनन्दि[2] ने अकलक और विद्यानन्द द्वारा स्वीकृत एव समर्थित समन्तभद्रोक्त प्रमाण लक्षण को ही अपनाया है। उन्होंने समन्तभद्र का 'स्व' पद ज्यो-का-त्यों रहने दिया और अकलक के 'अर्थ' तथा 'व्यवसायात्मक' पदों को लेकर एवं अर्थ के विशेषण रूप से कुमारिलोक्त 'अपूर्व' पद को उसमे जोड़ कर तथा उसे विद्यानन्द के अभिप्रायानुसार कथञ्चिदर्थक मानकर 'स्वापूर्वार्थव्यवसायात्मक ज्ञान प्रमाणम्' ऐसा प्रमाणलक्षण प्रकट किया है। माणिक्यनन्दि का यह लक्षण इतना लोकप्रिय हुआ कि उत्तरवर्ती अनेक जैन तार्किकों ने उसे ही कुछ आंशिक परिवर्तन के साथ अपने तर्क ग्रन्थों मे मूर्धन्य स्थान दिया है। देवसूरि[3] ने अपना प्रमाणलक्षण प्रायः माणिक्यनन्दि के प्रमाणलक्षण के आधार पर रचा है।

हेमचन्द्र[4] ने उक्त लक्षणों से भिन्न प्रमाणलक्षण अङ्कित किया है। पर उसमे अर्थ भेद नहीं है। हाँ, लक्षण प्रणयन मे उनकी एक विशेषता परिलक्षित होती है। वह यह कि उन्होंने[5] इस लक्षण मे 'स्व' पद का समावेश नहीं किया। उसका कारण बताते हुए लिखा है[6] कि 'स्वनिर्णय' होता अवश्य है किन्तु वह प्रमाण-अप्रमाण सभी ज्ञानों का सामान्य धर्म है। अतः उसे प्रमाण-लक्षण मे निविष्ट नहीं किया जा सकता। कोई ज्ञान ऐसा नहीं जो स्वसवेदी न हो। अतएव हमने उसे प्रमाण का लक्षण नहीं कहा। वृद्धों ने जो उसे लक्षण माना है वह केवल परीक्षा अथवा स्वरूपप्रदर्शन के लिये है। हेमचन्द्र[7] ने प्रमाणलक्षण में 'अपूर्व' पद को भी अनावश्यक बतलाया है। उनका कहना है कि गृहीष्यमाण अर्थ के ग्राहक ज्ञान की तरह गृहीत अर्थ के ग्राही ज्ञान को भी प्रमाण मानने मे कोई बाधा नहीं है। यह ध्यान देने योग्य है कि श्वेताम्बर परम्परा के जैन तार्किकों ने प्रमाणलक्षण मे 'अपूर्व' विशेषण स्वीकार नहीं किया।

अभिनव धर्मभूषण[8] ने विद्यानन्द की तरह सम्यग्ज्ञान को ही प्रमाण का लक्षण प्रतिपादन किया है। पर उन्होंने उसका समर्थन एव दोष-परिहार माणिक्यनन्दि के

---

१ ··· ··तर्कः प्रमाणयितव्यः, तस्य कथंचिदपूर्वार्थत्वात।
—प्र० प० पृ० ७० । त० श्लो० १ । १३ । ९२, पृ० १९५ ।
स्मृतिः प्रमाणान्तरमुक्त ··· ··· कथंचिदपूर्वार्थग्राहित्वात्।
—वही, पृ० ६७ । त० श्लो० १ । १० । ७७, ७८-७९ ।

२ स्वापूर्वार्थव्यवसायात्मकं ज्ञानम् प्रमाणम्। — परी० मु० १ । १ ।

३ स्वपरव्यवसायि ज्ञानं प्रमाणम्। — प्र० न० त० १ । २ ।

४ सम्यगर्थनिर्णयः प्रमाणम्। — प्र० मी० १ । १ । २ ।

५ वही, प्र० मी० १ । १ । २ ।

६ वही, प्र० मी० १ । १ । ३ ।

७ गृहीष्यमाण ग्राहिण इव गृहीतग्राहिणोऽपि नाप्रामाण्यम्। — प्र० मी० १ । १ । ४ ।

८ सम्यग्ज्ञान प्रमाणम्। — न्या० दी० पृ० ९, धर्मभूषण

'स्वापूर्वार्थव्यवसायात्मक ज्ञानं प्रमाणम्' इस प्रमाणलक्षण को दृष्टि में रखकर ही किया है। तथ्य यह कि वे समन्तभद्र के लक्षण को भी विस्मृत नहीं करते।[1] इस तरह धर्मभूषण ने प्रमाण के लक्षण को सविकल्पक, अगृहीतग्राही एव स्वार्थव्यवसायात्मक सिद्ध किया है तथा धर्मकीर्ति, प्रभाकर, भाट्ट और यौगों के प्रमाणलक्षणों की मीमासा की है।[2]

उपर्युक्त विवेचन से हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि जैन परम्परा मे सम्यक् ज्ञान को प्रमाण माना गया है और उसे स्व पर व्यवसायात्मक बतलाया गया है। कुछ ग्रन्थकार उसमे 'अपूर्व' विशेषण का भी निवेश करके उसे अगृहीतग्राही प्रकट करते हैं। उनका आशय है कि जितने भी प्रमाण हैं वे सब नये (अनिश्चित एवं समारोपित) विषय को ग्रहण करके ही अपनी विशेषता स्थापित करते हैं। स्मृति, प्रत्यभिज्ञा, तर्क, अनुमान और आगम ये वस्तु के उन अंशो को ग्रहण करते है जो पूर्ववर्ती ज्ञानों से अगृहीत रहते है। उदाहरणार्थ अनुभव के पश्चात् होनेवाली स्मृति भूत, भविष्यत् और वर्तमान कालों मे व्याप्त वस्तु के अतीत (भूत) कालावच्छिन्न अंश को विषय करती है जब कि अनुभव वर्तमान कालावच्छिन्न वस्त्वंश को ग्रहण करता है। यही प्रत्यभिज्ञा, तर्क, अनुमान और आगम की बात है। अतः ये ग्रन्थकार प्रमाणलक्षण मे 'अपूर्व' 'अनधिगत,' 'अनिश्चित', 'अनिर्णीत' और 'अज्ञात' जैसा विशेपण आवश्यक समझते हैं। इस श्रेणी मे अकलंक, विद्यानन्द, माणिक्यनन्दि, प्रभाचन्द्र, अनन्तवीर्य और धर्मभूषण प्रभृति विद्वान है। पर कतिपय ग्रन्थ लेखक उक्त पद को प्रमाणलक्षण मे अनावश्यक मानते है। उनका मन्तव्य है कि प्रमाण गृहीत ग्राही भी रहे तो उससे उसका प्रामाण्य समाप्त नहीं हो जाता। यह विचार देवसूरि, हेमचन्द्र आदि तार्किकों का है। इतना तथ्य है कि प्रमाण को स्वार्थव्यवसायात्मक ज्ञानरूप सभीने स्वीकार किया है।

---

१ ज्ञानं तु स्व परावभासकं प्रदीपादिवत्प्रतीतम्। — वही, पृ० १२।
२ वही, पृ० १८-२९।

# पतियानदाई की अद्वितीय प्रतिमा

श्री गोपीलाल "अमर", पुरातत्त्व विभाग, सागर विश्वविद्यालय

## पतियानदाई का मन्दिर

मध्यप्रदेश के सतना जिले में पतौरा ग्राम से पूर्व मे चार मील पर, सतना से दक्षिण-पश्चिम मे छह मील पर और उचहरा से उत्तर में आठ मील पर एक सिन्दूरिया नाम की पहाड़ी है। इसकी उपत्यका मे एक टीले पर एक छोटा सा ध्वस्त मन्दिर है। उसमे अब कोई प्रतिमा नहीं है। किन्तु लगभग सौ वर्ष पूर्व श्री कनिंघम ने उसमें एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण प्रतिमा देखी थी और अपनी रिपोर्ट मे उसकी विशेषताओं का उल्लेख भी किया था[1]। अब यह प्रतिमा प्रयाग नगर के सग्रहालय मे प्रदर्शित है[2]।

## प्रतिमा का आकार-प्रकार

बाइसवे तीर्थंकर नेमिनाथ की यक्षी अम्बिका की यह खडित प्रतिमा सवा तीन फुट चौड़े और पौने छह फुट ऊँचे लाल शिलाफलक पर अकित है। अम्बिका के चारों ओर शेष २३ यक्षिया, १३ तीर्थंकर,[3] नवग्रह, अम्बिका के दोनों पुत्र शुभंकर और प्रभकर[4], एक भक्तदम्पति और दो सेविकाएँ, कुल ५२ प्रतिमाएँ उत्कीर्ण हैं। अम्बिका के वाहन के रूप मे सिंह और पार्श्वसज्जा की दृष्टि से गज, अश्व, मकर आदि के अङ्कन भी है। प्रत्येक यक्षी के साथ उसका नाम भी उत्कीर्ण है।

## पतियानदाई नाम की सार्थकता

इस प्रतिमा का नाम विशेष रूप से विचारणीय है। स्थानीय जनता इसे "पतियानदाई" कहती है। श्री कनिंघम ने उसे 'पतैनी देवी' लिखा है[5] और उसका समीकरण महाराज सक्षोभ के एक[6] और महाराज सर्वनाथ के दो[7] कास्य अभिलेखों मे उल्लिखित 'पिष्टपुरिका' देवी से किया है[8]। यह समीकरण पुरातत्त्व की दृष्टि से संभव नही क्योंकि उक्त दोनों महाराजों की इष्ट देवी पिष्टपुरिका पतौरा मे नहीं, बल्कि खोह के आसपास किसी मन्दिर मे थी[9]। भाषा शास्त्र की दृष्टि से भी यह समीकरण असभव है क्योंकि 'पिष्टपुरिका' शब्द किसी भी नियम से 'पतियान' या 'पतौनी' शब्द का रूप नहीं ले सकता।

---

१ आर्क्योलॉजिकल सर्वे ऑफ इण्डिया, जिल्द ९, पृष्ठ ३१ और आगे।

२ उद्यान में कुए के पास एक शैड में।

३ शेष ११ तीर्थंकरो की प्रतिमाएँ फलक के खंडित भाग में रही होगी, अतः इस फलक को चतुर्विंशतिपट्ट भी कहा जा सकता है।

४ इसे प्रियकर नाम भी दिया गया है।

५ वही (टिप्पणी १)।

६ कार्पस इस्क्रिप्शनम् इडिकेरम्, जिल्द ३, अभिलेख सं० २५, पृष्ट ११२, फलक १५ बी, (द्वितीय)।

७ वही अभिलेख स० २८, पृ० १२९, फलक १८ तथा अभिलेख स० ३१, पृ० १३५ फलक २०।

८ आर्क्यो० स० रि०, जिल्द ९ पृ० ३२।-

९ उपर्युक्त अभिलेखो की उसी जिल्द में संबद्ध टिप्पणियाँ।

श्री नीरज जैन का अनुमान भी इस प्रतिमा के नाम के सबन्ध मे उल्लेखनीय है: 'देवी अम्बिका के आसन पर भी एक पंक्ति का लेख है जो अस्पष्ट है। मुनि कान्तिसागर ने इसे रामदास और पद्मावती पढ़कर यह अनुमान लगाया था कि मूर्ति का प्रतिष्ठापक कोई रामदास था जिसका निवास स्थान पद्मावती होना चाहिए, जिसका बनवाया यह मदिर पद्मावती के नाम से विख्यात हुआ होगा तथा यही नाम कालान्तर मे अबोध ग्रामीणो द्वारा "पतियानदाई" हो गया होगा[१०]। श्री जैन के इस अनुमान मे प्रथम आपत्ति तो यह है कि वह एक अस्पष्ट लेख और उसके अनिश्चित पाठ पर आधारित है और दूसरी आपत्ति यह है कि 'पद्मावती' शब्द का अर्थ अपभ्रंश 'पदुमावई' या 'पउमावई' हो सकता है, 'पतियानदाई' नहीं। इस प्रतिमा का वास्तविक और मौलिक नाम "पतियान-दाई" ही है। पति (सिंह के रूप मे) है यान (वाहन) जिसका ऐसी इस विग्रह से बहुब्रीहि समास मे 'पतियान' शब्द बनेगा[११] यह तत्सम शब्द है, तद्भव या अपभ्रंश नहीं। 'दाई' शब्द अवश्य 'दात्री' या देवी का तद्भव या अपभ्रष्ट रूप है। प्रस्तुत देवी अम्बिका का वाहन उसी का पति कैसे बना, इसकी जैन साहित्य मे एक दिलचस्प कथा मिलती है[१२]। एक ब्राह्मणी अपने पति द्वारा सतायी जाकर एक पहाडी पर आम्र वृक्ष के नीचे जा पहुँची। अपनी निर्दोषता के प्रसाद से असमय मे ही फले हुए आम्रफल वह अपने दोनों पुत्रो को खिला ही रही थी कि उसे अपना पति आता दिखा। वह अपने अपराध की क्षमा याचना कर उसे लेने आ रहा था। लेकिन ब्राह्मणी ने समझा कि वह उसे और कष्ट देने को आ रहा है। अतः वह दोनों पुत्रो के साथ पहाड़ी पर से कूद कर मर गयी और तीर्थंकर नेमिनाथ की यक्षी हुई। उसका नाम आम्र देवी या अम्बिका हुआ। क्योंकि आम्रवृक्ष से उसका एक विशेष प्रकार का नाता जुड चुका था, इसलिए उसकी प्रतिमा मे उसके ऊपर आम्रवृक्ष और उसके एक हाथ आम्रगुच्छ दिखाया जाता है। वह एक पुत्र को गोद मे तथा दूसरे पुत्र को हाथ मे लेकर कूदी थी अतः एक बालक उसकी गोद मे तथा दूसरा पार्श्व मे अंकित किया जाता है। उसे मरी देखकर उसका पति भी आत्मग्लानि से मर गया और सिंह बना और उसके वाहन के रूप मे उसकी सेवा करने लगा, इसलिए अम्बिका के यान के रूप मे उसका सिंह शरीरी पति दिखाया जाता है।

## प्रतिमा का निर्माण काल

कला और लिपि से अनुमान होता है कि इस प्रतिमा का निर्माण मध्यकाल मे हुआ था, किन्तु मन्दिर का निर्माण इसके बहुत पहले हो चुका था। इस सम्बन्ध मे श्री कनिघम के शब्द पर्याप्त होंगे: 'अभिलेखों (यक्षीनामों के उत्कीर्ण किए जाने) के प्रारम्भिक काल से भी बहुत पहले का यह मन्दिर प्रतीत होता है। इसलिए निस्सदेह,

---

१० पतिः यानं यस्याः सा देवी पतियान देवी

११ अनेकान्त, वर्ष १६, किरण ३, (अगस्त '६२) पृष्ठ १०३।

१२ पुण्यास्त्रव कथाकोष में यक्षीकथा, वादिचन्द्रकृत अम्बिका कथा सार, प्रभावक चरित में विनयसिंह सूरिचरित, पुरातन प्रबंध संग्रह में देव्याः प्रबन्ध।

यह समव है कि मूर्ति की स्थापना के काफी समय के बाद नाम उत्कीर्ण किये गये हों। पर मेरा विश्वास इस ओर अधिक है कि प्रस्तुत प्रतिमा भी उसी की है जिस काल के अभिलेख हैं और वह इस मन्दिर मे स्थापित की गयी जो काफी लम्बे समय से खाली पड़ा रहा था[१३]।

## अम्बिका की प्रतिमा

शिलाफलकों के बीचो बीच शिला के कुछ भाग को उकेरकर और कुछ को कोरकर अम्बिका की साढे तीन फुट लम्बी, खड़ी चतुर्मुखी-चतुर्भुजी प्रतिमा निर्मित की गयी है। चारों भुजाएँ खण्डित हैं। शरीर पर अनेक आभूषण हैं। मस्तक पर मणिजटित मुकुट है और अलकृत केशों के तीन जूडे ऊपर और तीन पीछे गूंथे गए हैं। कटि से पैरों तक का भाग सूक्ष्म वस्त्र से आवृत है और हाथों पर से उत्तरीय के छोर दोनों ओर लटक रहे हैं। पैरों के पास अकित सिंह अब खडित हो गया है। उसके पास प्रभंकर बैठा है और शुभकर अम्बिका का हाथ पकड़ कर उसी के पार्श्व मे खड़ा है। अम्बिका के दोनों ओर एक-एक सेविका और नीचे भक्त युगल तथा उसके दोनों ओर नवग्रह अंकित हैं। ऊपर भामडल का कटाव कमल की पँखुरियों के समान होने से अत्यन्त सुन्दर बन पड़ा है। भामडल के ऊपर जिस प्रतीक का अङ्कन था वह पूर्णतः खडित हो चुका है, केवल उसके पॉच आधार बच रहे है। यह प्रतीक आम्रवृत्त रहा होगा। भुजाओं के अतिरिक्त इस प्रतिमा की नासिका भी खडित है।

## तीर्थंकर-प्रतिमाएँ

अम्बिका के मस्तक पर उसके आराध्य तीर्थंकर नेमिनाथ की प्रतिमा है। उसके आसन पर शख लाछन अङ्कित है। इस प्रतिमा के दोनों ओर एक-एक कायोत्सर्गासन और एक-एक पद्मासन तथा अम्बिका के दोनों ओर की खड़ी पक्तियों मे गज, अश्व और मकर की आकृतियों के नीचे चार-चार कायोत्सर्गासन तीर्थंकर-प्रतिमाएँ उत्कीर्ण हैं। इनके साथ लाछन नहीं है। इस फलक पर इस प्रकार १३ तीर्थंकर ही दृष्टिगत होते हैं, किन्तु जैसा कि कहा जा चुका है, शेष ११ तीर्थंकर भी अवश्य अङ्कित रहे होंगे जो शिलाफलक के खडित हो जाने से अब अदृश्य है।

## यक्षियों की प्रतिमाएँ

इस शिलाफलक पर २४ ही यक्षियों की प्रतिमाएँ अङ्कित हैं। मध्य मे मुख्य-मूर्ति के रूप में एक (अम्बिका की), उसके ऊपर तीर्थंकर प्रतिमा के नीचे पाँच, उसके पार्श्व की दोनों खड़ी पक्तियों मे सात-सात और उसके सिंहासन के दोनों ओर दो-दो यक्षियाँ अङ्कित है। यक्षियों की सभी प्रतिमाएँ प्रायः खडी, चतुर्भुज, आयुधधारिणी और वाहन सहित हैं। बाएँ पार्श्व की प्रतिमाओं का दायाँ और दायें पार्श्व की प्रतिमाओं का बायाँ पैर खण्डित है।

---

१३ वही (टिप्पणी ८)

सभी यक्षियों के आसन पर उनके नाम उत्कीर्ण हैं जिन्हे भी कनिंघम ने इस प्रकार पढ़ा था; ऊपर की पॉच बहुरूपिणी चामुण्डा,पद्मावती, विजया, सरस्वती, बाये पार्श्व की पंक्ति में सात अपराजित, महामानुसी, अनन्तमती, गान्धारी, महामानसी, जाला-मालिनी, मानुसी, दाएँ पार्श्व की पंक्ति में सात जया, अनन्तमती, वैराता, गौरी, काली, महाकाली, त्रिजंसकला। नीचे की चार के नाम पढ़े नहीं जा सके। नामों को उत्कीर्ण करने या करानेवाला व्यक्ति अधिक शिक्षित नहीं था क्योंकि उसने भाषा सबन्धी अनेक शोचनीय त्रुटियॉ की हैं। चौदहवे तीर्थंकर की यक्षी अनन्तमती का नाम दो बार अंकित हुआ है जबकि दूसरे तीर्थंकर की यक्षी का नाम अङ्कित किया ही नहीं गया। यह नामावलि तिलोयपण्णत्ती, अपराजितपृच्छा और प्रतिष्ठा सारोद्धार की नामावलियों से कुछ भिन्न है।

**इसप्रतिमा का महत्व**

पतियानदाई के नाम से विख्यात यह अम्बिका यक्षी की प्रतिमा कई दृष्टियों से अद्वितीय है। अम्बिका की इतनी विशाल प्रतिमा कदाचित् कहीं भी निर्मित नहीं हुई। सम्पूर्ण शिलाफलक पर समाविष्ट विविधता तो निश्चिय से अनुपम है। एक ही फलक पर चौबिस तीर्थंकरों का आलेखन तो साधारण बात है, किन्तु चौबिसों यक्षियों का एकत्र अङ्कन, वह भी अपने-अपने आराध्य तीर्थंकर के साथ एकमात्र इसी शिलाफलक पर हुआ है। इतना ही नहीं, उनका सम्पूर्ण परिकर, आवश्यक प्रतीक, अभिप्राय आदि जो तत्कालीन शिल्प के परम्परागत और सामयिक लक्षण है, एक भी यहॉ अदृश्य नही है। नवग्रह, अश्व, गज, मकर आदि को यथास्थान देखा जा सकता है। इस प्रकार यह समूचा फलक अपनी सर्वांगीणता मे अद्वितीय बन पड़ा है। तीर्थंकरों की प्रशान्त मुद्रा और भक्त युगल को भक्ति प्रवणता दर्शक पर स्थायी छाप छोड़ती है। अम्बिका की प्रतिमा मे दिव्य सौन्दर्य, नारीसुलभ सौकुमार्य, भावभंगिमा की अभिव्यक्ति आदि दर्शनीय बन पडी है।

यह प्रतिमा मध्यकालीन शिल्प की प्रतिनिधि इकाई मानी जा सकती है। भक्ति निमग्न दम्पति, नवग्रहों के प्रति आग्रह, तीर्थंकर के साथ यक्षी की अनिवार्यता, तीर्थंकर प्रतिमा से यक्षी प्रतिमा का कई गुनी बड़ी होना आदि कुछ ऐसी विशेषताएँ इस शिला-फलक मे विद्यमान हैं जिनसे तत्कालीन चमत्कार बहुलता, बहुदेववाद, एहलौकिकता आदि के स्पष्ट संकेत मिलते है। भट्टारक सप्रदाय का चरम विकास इस प्रतिमा पर मूर्त रूप मे दृष्टिगत होता है। गुप्तकाल के पश्चात् उत्तरोत्तर बढ़ती हुई शिल्पगत बोझिलता भी यहॉ परिलक्षित होती है।

इसमे सदेह नहीं कि पतियानदाई की यह प्रतिमा अपने ढंग की एक ही है।

अखिल भारतीय प्राच्य विद्या सम्मेलन के २३वें अलीगढ अधिवेशन मे कला-विज्ञान विभाग मे पठित एवं बहुचर्चित—

# प्राचीन भारतीय युद्ध-विज्ञान : कुछ नये संदर्भ

श्री प्रेम सुमन जैन, एम० ए०, शास्त्री, प्राकृत जैन विद्यापीठ, वैशाली

प्राचीन भारतीय युद्ध-विज्ञान विषयक जानकारी प्रत्येक भारतीय साहित्य के माध्यम से प्राप्त होती है। किन्तु अभी तक जो इस विषय में कार्य हुआ उसमें जैन साहित्य का उपयोग नहीं किया गया है। जबकि कथा कहानियों के माध्यम से प्रसगवश जैन-साहित्य मे युद्ध-विज्ञान सम्बन्धी सामग्री इतस्ततः बिखरी पड़ी है। और वह अपने-आप में इतनी पूर्ण है कि यदि उसे सजोया जाय तो प्राचीन भारतीय युद्ध-विज्ञान की प्रत्येक विधा पुष्ट ही नहीं होती, उसमें अपना बहुत कुछ जोड़ती भी है।

प्राचीन भारतीय युद्ध-विज्ञान की ठीक जानकारी के लिए उसके कुछ विशेष अङ्गों—युद्ध के कारण, युद्ध की आचार सहिता, सैन्य-सगठन, सैनिक-शिविर, युद्ध के वादित्र आदि को पृथक्-पृथक् जान लेना अपेक्षित है।

### युद्ध के कारण :

सघर्ष किसी विशेष प्रयोजन की अपेक्षा नहीं रखता। जैन-साहित्य में वर्णित युद्धों के कारण प्रायः सामान्य हैं। छोटी-छोटी चीजों से लेकर राज्य-विस्तार तक के लिए युद्ध लडे गये है। राजा प्रद्योत ने केवल एक मुकुट के लिए उदयन से लडाई छेड दी थी।[1] राजा पद्मनाभ और पृथ्वीपाल एक हाथी के लिए लडे थे।[2] कुणाक ने हार प्राप्त करने के लिए रणभेरी बजवा दी थी।[3] काष्ठागार और जीवन्धर की लडाई कभी-कभी गोधन के लिए ही हो जाती थी।[4]

युद्ध के कारणों मे राज्य-विस्तार एक महत्त्वपूर्ण कारण है। यह प्राचीन परिपाटी थी कि युवराज का अभिषेक होते ही वह दिग्विजय के लिए निकलता था। आवश्यक नहीं, सभी राजा उसकी अधीनता सहर्ष स्वीकार करते जाय। जहा विरोध होता वहीं युद्ध छिड जाता। यशोधर कुमार का पाञ्चाल नरेश महाराजा अचल से इसी कारण युद्ध हुआ। चक्रवर्ती भरत की दिग्विजय अनेक ऐसे युद्धों से परिपूर्ण है। और तो और राज्यविस्तार की लालसा दो सगे भाइयो को भी युद्ध क्षेत्र मे उतार देती थी। भरत-बाहुबलि का उदाहरण स्पष्ट है।

---

१ उत्तराध्ययन सूत्र ९, पृ० १३१।

२ चन्द्र प्रभ चरित

३ दो हजार वर्ष पुरानी कहानियाँ —डा० जगदीशचन्द्र जैन।

४ जीवन्धरचम्पू

किन्तु भरत-बाहुबलि का युद्ध राज्यविस्तार की दृष्टि से कम, आत्मस्वाभिमान की दृष्टि से अधिक महत्वपूर्ण है। ज्येष्ठ भ्राता भरत को बाहुबलि नमन कर भी लेते, किन्तु जो बडा भाई पितृ तुल्य होकर अपने छोटे भाई के राज्य को अपना लेने मे नहीं हिचकता तथा जिसने अपने मस्तक पर तलवार रख छोडी हो—मूर्धन्यारोपितखड्गस्य—उसको प्रणाम करना कौन-सी रीति है ?[1] इस भावना के कारण बाहुबलि नहीं झुके और निर्णय कर लिया कि हम दोनों का अब जो कुछ होना होगा युद्ध की भूमि मे ही होगा।[2] इस तरह स्वाभिमान की रक्षा को भी युद्ध की सम्भावना मे जोडा जा सकता है।

वैवाहिक कारण अनगिनत है। प्रायः हर स्वयम्बर के प्रारम्भ मे मागलिक वाद्य बजे और समाप्ति पर युद्ध के नगाडे। अन्य भारतीय साहित्य मे यह हर जगह देखने को मिलेगा। जैन-साहित्य मे अजितसेन ने अपनी वागदत्ता शशिप्रभा के लिए धरणीध्वज विद्याधर से युद्ध लडा।[3] जयकुमार और अर्ककीर्ति का युद्ध सुलोचना के स्वयम्बर के कारण हुआ।[4] जीवन्धर कुमार और काष्ठागार के युद्ध का प्रारम्भ स्वयम्बर से ही होता है।[5] डा० जगदीश चन्द्र जैन ने प्रेमिकाओं के अपहरण आदि को भी युद्ध के कारणों मे गिना है।[6]

इनके अतिरिक्त युद्ध के अन्यान्य कारण भी हो सकते हैं। किन्तु संघर्ष प्रायः सम्पत्ति, भूमि और स्त्रियों के कारण ही होता है। बोलचाल की भाषा मे जिसे कहते हैं—'लड़ाई की जड़ तीन—जर, जोरु और जमीन।'

**युद्ध की आचार संहिता :**

रामायण और महाभारत काल से युद्ध की आचार-संहिताओं का विकास हुआ। तभी से युद्ध धर्मयुद्ध कहे जाने लगे। युद्ध मे नियमों का उल्लंघन हो भी सकता है किन्तु संग्राम नियमपूर्वक लड़ा जाता था।[7] साम, दाम, दण्ड, भेद के द्वारा युद्ध को टालने का भरसक प्रयत्न किया जाता था। शस्त्र युद्ध की अपेक्षा मन्त्र युद्ध को प्राथमिकता दी जाती थी।[8] किन्तु युद्ध अनिवार्य हो जाने पर उससे विमुख नहीं हुआ जाता था।

युद्ध करनेवाले विजिगीषुओं के लिए यह आदेश था कि जब वे शत्रु से हर तरह से शक्तिशाली हों तो उन्हे उसके साथ युद्ध छेड देना चाहिए। यदि शत्रु से शक्ति

---

१ महापुराण पर्व ३५, श्लोक १०७
२ ततः समरसंघट्टे यद्वा तद्वास्तु नौ द्वयोः। —वही श्लोक १३८
३ चन्द्रप्रभ चरित
४ महापुराण पर्व ४४
५ जीवन्धरचम्पू लम्भ १०
६ नायाधम्म कहा और आवश्यक चूर्णि—
७ जम्बूदीप पण्णत्ती २, पृष्ठ २४
८ मन्त्र युद्धाश्रित श्रीणां शस्त्रयुद्धेन किं फलम्। —यशस्तिलकचम्पू ३ आश्वास, श्लोक ७४

समान हो तो युद्ध नहीं करना चाहिए—समेनापि न योद्धव्यं।[1] इससे हमेशा नुकसान ही होता है। दो कच्चे घडे परस्पर संघर्ष से दोनों फूट जायेंगे।[2] और अधिक शक्तिशाली राजा के साथ तो युद्ध करना ही नहीं चाहिए। नहीं तो, पैदल सैनिक की हाथी के साथ युद्ध करने वाली स्थिति प्राप्त होती है—पादयुद्धमिवेभेन भूयसा सह विग्रहः—।[3] चतुर राजा को तो यह चाहिए कि वह दो परस्पर शत्रु राजाओं को ही लड़ाकर अपना काम बना ले।[4] तथा शत्रु के मित्र राजाओं मे जासूसों द्वारा फूट डलवा दे—परिदूष्या-रिपु सामवायिकाः—।[5] और यदि अपना कार्य नुकसान न होकर लाभ होता हो तो शत्रु राजा से संधि कर ले।

युद्ध की घोषणा करने न करने का विचार राजा अपने मन्त्री व सेनापति की सलाह से करता था। गुप्तचर तथा दूतों की सूचनाओं के आधार पर मन्त्री राजा को युद्ध करने न करने की सलाह देता था। तब इसके बाद सेनापति से इस विषय में परामर्श किया जाता था। निष्कर्ष निकल आने पर राजा सेना को सजने का आदेश देता था। प्रचीन युद्ध की आचार-सहिताओं से यहा कोई विरोध नहीं है।

बहुत बार ऐसा भी होता था कि दो राजे परस्पर में यह विचार करते थे कि सेना का अनावश्यक विनाश न हो इसलिए वे दोनों ही द्वन्द-युद्ध करके विजय का निर्णय कर लेते थे। भरत और बाहुवलि ने सैन्य युद्ध को रोक कर द्वन्दयुद्ध को ही उचित समझा और दृष्टियुद्ध, बाहुयुद्ध तथा जलयुद्धके द्वारा अपनी जय-पराजय का निर्णय कर लिया था। इस तरह युद्ध की आचार-संहिता प्रायः शस्त्र युद्ध को रोकने के प्रयत्न में थी तथा मन्त्र युद्ध आदि के द्वारा राष्ट्ररक्षा करने के लिये प्रेरित करती थी। किन्तु इसके बावजूद भी जो युद्ध हो जाते थे वह एक मजबूरी थी। अथवा समाज-सगठन के लिए संघर्ष की अनिवार्यता।

### युद्ध की तैयारियां :

दूत-सम्प्रेषण—जब दो समान राजाओं के बीच संघर्ष का प्रश्न उठता तो उनमें परस्पर दूत-सम्प्रेषण के द्वारा अपने-अपने मन्तव्यों को भेजा जाता था। क्योंकि दूत द्वारा कार्य की गति जान कर पश्चात् युद्ध करना, उचित है। "दूबें कज्जह गइ मुणिवि पुणु जुजि-मज्जइ देव"—मयण पराजय चरित १.१८.। दूत अहंकार का साक्षात् रूप—साक्षाद्गर्व इव—बनकर आता था। पहिले तो वह अपने राजा की बड़ाई कर उससे सन्धि कर लेने के लिए शत्रु राजा को प्रेरित करता और यदि वह नहीं मानता तो

---

१ नीतिपाक्यामृत (भा. टी.) पृष्ठ ३७२

२ आमं हि पात्रमामेनाभिहतमुभयतः क्षयं करोति।—सोमदेवसूरिः

३ यशस्तिलक चम्पू आ. ३, श्लोक ८३.

४ कण्टकेन कराटकमिव परेणपरमुद्धरेत।—सोमदेवसरिः

५ चन्द्रप्रभ चरित सर्ग १७, श्लोक १०५-६

यह कह कर कि तुम मृत्यु को प्राप्त करोगे—लभसे नाशमङ्कतः—युद्ध का निमन्त्रण देकर वापिस चला आता था। इन्हीं खरे बचनो के कारण दूत की वाणी को सर्पिणी कहा गया है—वाग्भुजङ्गीयते मृद्वी— ।[१]

यद्यपि दूत का भेद कोई नहीं जान सकता था और उसे अच्छा-बुरा सब कुछ कहने का अधिकार था तो भी राजा लोग उसकी बातों से रुष्ट नहीं होते थे। उसे सत्कार सहित अपने पास बैठा लेते[२] और दूसरे की वाणी बोलने वाला—परवागनुवादिनो—मानकर उसके योग्य उचित राजकीय व्यवस्था करवाते थे।[३] राजमंत्र के नियमों के अनुसार दूत अवध्य हमेशा माना गया है।

कभी-कभी दूत द्वारा लायी गई सामग्री से भी उसके राजा का अभिप्राय ज्ञात कर लिया जाता था। यशोधर महाराज के दरबार मे जब अचलनरेश के दूत ने उनका लेख और भेंट प्रस्तुत की तो यशोधर के प्रधान राजदूत ने यह अभिप्राय लगाया कि इस राजा का लेख तलवार के चिह्न से अङ्कित है—मण्डलाग्रमुद्राङ्कितो—। अतः वह युद्ध करना चाहता है। और वस्त्रों के चार तह में लिपटी हुई यह भेंट इस बात की सूचना देती है कि वह नरेश चतुरंग सेना द्वारा हमारे महाराज को वेष्टित करना चाहता है।[४] इससे जहा एक ओर राज्य में ऐसे कुशल अर्थवेत्ताओं की उपस्थिति का भास होता है वहा यह भी पता चलता है कि अपने विचारों को अवगत कराने का एक साधन यह भी था।

**अन्तर्बाह्य सुरक्षा—**

युद्ध निश्चित हो जाने पर शत्रु राजा की शक्ति पर विचार करते हुए अपने नगर का परकोटा, गोपुर, खाई आदि का उचित प्रबन्ध किया जाता था। राज्य के सभी दरवाजों को मजबूत कर किला का आश्रय लिया जाता था। क्योंकि किले का आश्रय ले लेने पर बडे से बडे आक्रमणकारी शत्रु को भी हराया जा सकता था—तदाश्रितैरनायासात् जेतु शक्योरिपुर्महान् —।[५] आन्तरिक सुरक्षा की दृष्टि से नगर मे होने वाली सैनिक-जागृति भी महत्वपूर्ण है।

तदन्तर कुशल राजा जासूसों द्वारा शत्रु राजा के कार्यों से अवगत रहते हुए उसके भृत्यों को लोभवश मिलाकर शत्रु के मित्र राजाओं मे फूट डलवा देता था। और इधर अपनी सेना को मजबूत बनाने के लिए अपने पड़ोसी मित्र राजाओ को मिलाने की कोशिश करता। उनसे सैनिक सहायता की माग करता था। जीवन्धर कुमार ने

---

१ धर्म शर्माभ्युदय सर्ग १८ श्लोक ६६

२ ससत्कार कुमारेण नातिदूरं न्यवेशिसः। —महापुराण पर्व ३५, श्लोक ५६

३ धर्म शर्माभ्युदय

४ यशस्तिलक चम्पू आ. ३, पृ. ३६६

५ महापुराण पर्व ३२, श्लोक ५४

अपने मित्र राजाओं को पत्र लिखकर काष्ठागार के विरोध तथा अपने पक्ष मे किया था और उनको सेना-सहित आने लिए निमन्त्रण भेजा था—ततः समागच्छत वाहिनीभिः–।[१] अपनी शक्ति को मजबूत बनाने के लिए यह एक दूसरा साधन था।

**सैन्य संगठन—**

प्राचीन भारतीय सैन्य सगठन में चतुरङ्गिणी सेना सर्व प्रमुख है। राम-रावण का युद्ध भले मात्र पदाति सेना से हो गया हो, किन्तु प्रायः सेना के यही चार प्रमुख अग थे— रथ, हाथी, घोडे तथा पैदल सैनिक।[२] कहीं कहीं गज, रथ, तुरङ्ग और पदाति यह क्रम भी मिलता है।[३] चक्रवर्त्ती भरत की सेना में देव और विद्याधर भी सम्मिलित थे।

**रथ—**

रथ दो प्रकार के होते थे—साधारण भारवाहक रथ और संग्राम रथ।[४] यहाँ अतिम प्रकार के रथ से ही प्रयोजन है। संग्राम रथ सब प्रकार के शस्त्रों से सुसज्जित तथा ध्वजारूपि वाहों से युक्त होते थे। उनमें बडे-बड़े घोड़े जोते जाते थे।[५] इन रथों में सौ बाणों से युक्त कई तरकश, कवच, टोपी, धनुष तथा अन्य विभिन्न प्रकार के शस्त्र रखे जाते थे।[६] रथ में ध्वजाओं के अतिरिक्त अनेक छोटी-छोटी घंटिया भी लगी रहती थीं, जिनकी आवाज मानों शत्रु को चेतावनी देती होती थी—निक्रणत्किङ्किणिक्वाणैर्योद्धं जहुविरे द्विपः—।[७] चक्रवर्ती भरत के रथ के ऊपर फहराती लम्बे कपड़े की ध्वजा पीछे आने वाली सेना का मार्गदर्शन करती थी।[८] रथ प्रायः बड़े-बडे योद्धाओं और सामन्तों के द्वारा संचालित होता था। इसका प्रयोग तीव्रगामी कार्यों के लिए अधिक होता था। रथों के प्रकारों का कोई विशेष उल्लेख तो नहीं मिलता, किन्तु प्रद्योत का अग्निभीरु रथ[९] (fire proof) अनेक शक्तिशाली रथों की विद्यमानता का प्रतीक है। आकाश में चलने वाले रथों—रथश्चाम्बर गोचराः—का भी युद्ध क्षेत्र में प्रयोग होता था।[१०]

**गज—**

हाथी अपनी शक्ति, गति और आक्रमण करने के लिए सेना में प्रसिद्ध था।[११] हाथी की उपयोगिता सैन्यबल में सबसे महत्वपूर्ण थी। जिस सेना मे हाथी नहीं होता

---

१ जीवन्धर चम्पू लम्भ १०, श्लोक २९.

२ उत्तराध्ययन १८, २.

३ गजरथतुरङ्गपादात शबलेन। —जीवन्धर चम्पू लम्भ ५, श्लोक २.

४ स्टडीज इन भगवती सूत्र, पृ. १२०.

५ महापुराण पर्व ४४, श्लोक ९८.

६ आवश्यक चूर्णि पृ. १८८.

७ धर्मशर्माभ्युदय १९।५१

८ महापुराण पर्व २७, श्लोक १२६

९ आवश्यक चूर्णि II पृ० ४० ३५-६५

१० महापुराण ३५-६५

११ णायाधम्मकहा १, पृ० ३९

था वह सेना अन्य अंगों से युक्त होती हुई भी मस्तकहीन समझी जाती थी।[1] हाथी अपने चारों पैरों, दोनों दातों, पूंछ और सूंड़ रूपी शस्त्रों के कारण अष्टायुध कहा जाता था। इसीलिए वह सेना का प्रधान अंग समझा जाता था-बलेषु हस्तिनः प्रधानमङ्गम्-क्योंकि वह अकेला ही हजारों सैनिको को मारने की शक्ति रखता है और स्वयं हजारों के प्रहारों से ताड़ित नहीं होता।

हाथी युद्ध कला मे कुशल होते थे—सामीक कला कुशलौ—और देवताओं को भी रोमाञ्चित कर देने वाला भयंकर युद्ध करते थे।[3] जयकुमार के विजयार्थ हाथी ने शत्रु के नौ हाथियो को अपने दन्तप्रहार से जमीन पर गिरा दिया था।[4] अतः दन्तप्रहार की शक्ति हाथियों की सबसे बड़ी शक्ति थी। किन्तु बल-शाली होने पर भी कुशल और शिक्षित हाथी ही युद्ध मे अधिक उपयोगी समझा जाता था। अशिक्षित हाथी को धन और प्राणों को नाश करनेवाला माना गया है।[5]

हाथियों की सजावट संग्राम मे जाते समय विशेष प्रकार से की जाती थी। उनके ऊपर अनेक हथियार रखे जाते थे तथा उन्हे अलंकार पहिनाये जाते थे। उनके कानों पर लटकते चामरो का वर्णन अनेक जगह आया है—मदवारण कर्णभ्रष्टचामर हंसावतंसिताः।[6] यह सारी सजावट महावत के द्वारा होती थी। उसके बाद पुरोहित अपने हाथों से उनपर शस्त्रादि रखता था।[7] शायद यह विजय प्राप्ति के लिए शकुन समझा जाता रहा होगा।

सेना मे कितने हाथी होते थे इसका कोई सामान्य नियम नहीं है। भरत-चक्रवर्ती की सेना मे चौरासी लाख मदोन्मत्त हाथियों के होने का उल्लेख है, जो विजय-प्राप्ति के साधन स्वरूप थे।[8] हाथी के मुख्यतः तीन भेद प्राप्त होते हैं—मन्द, मृग और भद्र। ये तीनों प्रकार के हाथी जयकुमार की सेना मे उपस्थित थे।[9]

**अश्व—**

अश्व अपनी तेजगति के लिए समर मे प्रसिद्ध था। शत्रु पर चढाई करने के लिए, उसकी ध्वजा काटने के लिए अश्व का अधिक उपयोग होता था।[10] अश्वों को

---

१ यशस्तिलक चम्पू आ० ३, श्लोक ३२१
२ सोमदेवसूरिः
३ जीवन्धरचम्पू लम्भ १०, श्लोक ४७
४ महापुराण पर्व ४४, श्लोक २५५
५ यशस्तिलक चम्पू आ० ३, श्लोक २८७
६ जीवन्धर चम्पू
७ चन्द्रप्रभ चरित १५। २०
८ महापुराण पर्व ३२, श्लोक १४६
९ वही, पर्व ४४, श्लोक २०४
१० अर्थशास्त्र पृष्ठ ३८८

उनके मुख मे लोहे की लगाम लगाकर युद्ध मे ले जाया जाता था 'सन्दानित लोहखलीन वदन'।[१] ये अनेक तरह के वस्त्रों तथा शस्त्रों से सुसज्जित किये जाते थे। छोटे गोल खुरवाले, चिकने रोमयुक्त, ऊँचे, चौडी पीठ वाले तथा जिनका वेग वायु की तरह होता एवं जो सुन्दर भवर वाले होते—शुद्धावर्ता—वे घोडे श्रेष्ठ समझे जाते थे।[२]

अश्वों को संग्राम के लिए और इसलिए अधिक उपयोगी समझा जाता था क्योंकि वे अपने स्वामी का पूरा ध्यान रखते थे। पिछले पैरों पर खडे होकर अश्व अगले पैरों से अपने शत्रु घोडे से लडते थे। यदि कभी घुडसवार मारे जाते तो अश्व अपने स्वामी को खोजते हुए बडे क्रोध के साथ अपने दाँतों और खुरों से प्रतिपक्षी घोडे से युद्ध करते थे।[३] बिना घुडसवार के घोडे को कोई योद्धा नहीं मारता था। भरत की सेना मे जल और स्थल मे चलने वाले अठारह करोड घोडे थे और एक लाख अश्वारोही।[४] इसमे कुछ यदि अतशियोक्ति है तो एक तथ्य यह भी कि कुछ घोडे बिना सवारों के भी सैन्य मे होते थे, जिनका कुछ और ही उपयोग होता रहा होगा।

सातवीं शती मे अश्वों की नश्ल पर अधिक ध्यान दिया जाने लगा था। अच्छी नश्ल के घोडे अरब के व्यापारी भारत मे लाते थे। बोल्लाह, सेराह, कयाह आदि अच्छी नश्ल के घोडे माने जाते थे।[५] और इससे पहिले हरिभद्रसूरि ने वाल्लीक, तुरुक और वज्जर देशों से आने वाले अश्वों का उल्लेख किया है।[६] अरब राष्ट्र से आनेवाले इन घोड़ों के नाम भारती बाजारों मे इतने घुल-मिल गये कि हेमचन्द्र के समय तक उनके मूल रूप का पता लगाना तक कठिन हो गया। इसीलिए उन्होंने अपने 'अभिधान चिन्तामणि' ग्रन्थ मे बोल्लाह आदि नामों को सस्कृत से सिद्ध किया है।[७] कुछ जैन ग्रन्थ अश्वों के विषय मे विशिष्ट एव विस्तृत जानकारी भी प्रस्तुत करते हैं।[८]

### पदाति—

सेना का मुख्य भाग पैदल सैनिकों की टुकडी ही होती थी। इनकी सख्या सेना के अन्य भागों की अपेक्षा बहुत अधिक रहती थी। ये नाना तरह के हथियारों को अपने साथ लेकर चलते थे।[९] धनुष, तलवार, भाला, बर्छी, छुरी आदि इनके प्रमुख शस्त्र थे। हथियारों के अनुरूप ही उनके नाम रख दिये जाते थे। जैसे—शक्तिधारक, लट्ठधारक, मालाधारक इत्यादि। स्थानीय पदातियों के अतिरिक्त सेना मे अनेक प्रान्त के पैदल

१ जीवन्धर चम्पू लम्ब २, श्लोक २२
२ महापुराण पर्व २७, श्लोक १०६
३ ते स्वदन्त खुरै रेव क्रुद्धा' प्राहनन् परस्परम्। — वही, पर्व ४४, श्लोक १७२
४ वही, पर्व ३२, श्लोक १४६
५ कुवलयमाला कहा—पृष्ठ २३ पक्ति २४
६ समराइच्चकहा पृष्ठ १६
७ डा वासुदेव शरण अग्रवाल का अभिमत।
८ स्टडीज इन भगवती सूत्र पृ॰ ११८।
९ औपपादिक सूत्र ३१ पृष्ठ १३२।

सैनिक भी आकर सम्मिलित होते थे। आचार्य सोमदेव ने यशोधर महाराज की दिग्विजय के समय अनेक-प्रान्तों के सैनिकों का परिचय दिया है।

पैदल सैनिकों मे पुरुषों के अतिरिक्त स्त्रियो के सम्मिलित होने का भी उल्लेख प्राप्त होता है। अवसर पडने पर स्त्रिया भी योद्धा बनकर रणभूमि मे उतरती थीं। वे रण-कौशल मे चतुर होती थीं तथा योद्धाओ के समान ही आचरण करती थीं—योषितोऽप्य भटायन्त—। जयकुमार की सेना मे ऐसी ही वीराङ्गना स्त्रियों के होने से उसकी पदाति सेना की संख्या शत्रु के सैनिकों से अधिक थी—ततः प्रतिबलातत्र भूयासो वा पदातयः—।[1] अतः स्त्रियों को भी युद्ध मे जाने और रणकौशल दिखाने की छूट थी। सम्भवतः वे पैदल ही लड़ती थीं।

**सैनिक-सज्जा—**

सैनिकों के परिधान के विषय मे कोई निश्चित जानकारी नहीं है। विभिन्न देशों से आने के कारण सैनिकों की वेशभूषा भी विविध प्रकार की होती थी तथा उनके रग-रूप मे भी अन्तर होता था। सैनिकों मे वस्त्र-पहिनावा के समय इतना ध्यान अवश्य रखा जाता था कि वह वस्त्र इस प्रकार का हो कि जिससे अपने शस्त्र प्रयोग मे किसी प्रकार की बाधा उत्पन्न न हो और उससे शत्रु का प्रहार भी रोका जा सके, इतना चुस्त और मजबूत हो। प्राचीन भारतीय साहित्य मे सैनिकों के मुख्य परिधान 'वारवाण' का विशेष उल्लेख है।[2] यह एक प्रकार का कवच अथवा शाही कोट था। भारत मे यह सासानी वेशभूषा से आया। वारवाण के अतिरिक्त चोलक, उष्णीष, कौपीन, घुटनो तक लम्बा एक प्रकार का वस्त्र[3] तथा कञ्चुक[4] आदि सैनिको के प्रमुख वस्त्र थे। इनमे से कुछ रंगीन—अनेक वर्ण वसन—तथा कुछ सफेद होते थे, जो मार्ग मे उड़ी धूलि से कषाय रग के हो जाते थे।[5]

युद्ध मे जाने वाले सैनिक अनेक आभूषणो को भी धारण करते थे। मणिकंकण, मुकुट, मोतीमाला, केयूर, चूडामणि, कुण्डल[6], कण्ठी, कडे, कानो मे बालिया[7] आदि आभूषण उस समय सैनिकों द्वारा पहिने जाते थे, जो उन्हे राजा द्वारा उत्साहवर्द्धन के लिए प्रदत्त किये जाते थे। इसके अतिरिक्त कुछ सैनिक गरुणमणियो जैसी प्रभावाले मोरपखों का छत्र अपने सिर पर धारण करते थे। उत्तर देश के सैनिक अपने मस्तक

१ महापुराण पर्व ४४, श्लोक ९९
२ रघुवंश ४/५५, हर्षचरित पृष्ठ २०६, आदि।
३ यशस्तिलक चम्पू आ ३, पृष्ठ ४६५
४ जीवन्धर चम्पू लम्भ ८, श्लोक २६
५ यशस्तिलक चम्पू
६ चन्द्रप्रभ चरित
७ यशस्तिलक चम्पू आ० ३, पृष्ठ ४६२-६५

पर नाना रग के फूल धारण करते थे—अनवधिप्रकारप्रसवस्तबकचुम्बितशिखम्—।[१] शिरस्त्राण तो धारण किया ही जाता था। पैदल सैनिक पैरों मे जूते भी पहिनते थे—सोपानत्कैः पदैः—।[२]

इस प्रकार चतुरङ्गिणी सेना का स्वरूप जो हमे यहाँ उपलब्ध है, वह प्राचीन भारतीय सैन्य सगठन के अनुरूप ही है। यत्र-तत्र नामों तथा प्रमुख अगों के क्रम मे परिवर्तन कोई खास विशेषता नहीं रखता।

**सेनापति —**

सम्पूर्ण सेना की व्यवस्था एक कुशल सेनापति के द्वारा होती थी। उसका यह कार्य होता था कि वह सम्पूर्ण सेना को अच्छी तरह शिक्षित और सगठित कर सही ढग से संग्राम में ले जाय।[३] वस्तुतः विजयश्री को प्राप्त करने मे प्रमुख हाथ सैन्य सचालन का ही होता है। सेनापति यदि कुशल हो तो थोड़ी शक्ति का भी अच्छा उपयोग कर सकता है। सोमदेव ने सेनापति की निम्न विशेषताएँ निर्धारित की थीं—नीतिशास्त्र मे कुशल, समस्त आयुधों के सचालन मे निपुण, युद्धकला विशारद, चतुरङ्गिणी सेना से युक्त, राजा का आज्ञाकारी, अपना मत देने मे स्वतन्त्र तथा सेना का प्रियपात्र सेनापति ही विजय प्राप्त करने वाला होता है।[४]

**शस्त्रास्त्र :—**

युद्ध मे प्रयोग आने वाले शस्त्रास्त्रों के विषय मे जैन-साहित्य मे अतुल सामग्री है अनेक प्रकार के नवीन आयुधों के नाम भी प्राचीन भारतीय आयुधों के साथ जुड़े है।

आचार्य सोमदेव ने छत्तीस प्रकार के आयुधों का परिचय दिया है।— असि-धेनुका या शस्त्री, कर्तरी, कटार, कृपाण, खड्ग, कौक्षेयक, तरवारि, करवाल, भुसुण्डि, मण्डलाग्र, असिपत्र तथा निस्त्रिश—ये बारह प्रकार की तलवारें थीं। इनके अतिरिक्त अशनि या वज्र, अकुश, कणय, परशु, कुठार, प्रास, कुन्त, भिन्दिपाल, करपात्र, गदा, दुस्फोट, मुग्दर, दरिघ, दण्ड, पहिस, चक्र, भ्रमिल, यष्टि, लागल, शक्ति, त्रिशूल, शकु, पाश, वागुरा, क्षेपणिहस्त, गोलघर तथा नाराच ये २७ अन्य प्रधान शस्त्रास्त्र थे। इस विषय की पूर्ण जानकारी श्री डा० गोकुलचन्द्र जैन की थीसिस के माध्यम से की जा सकती है। इसी प्रकार के शस्त्रास्त्रों की एक सूची 'प्रश्न व्याकरण' नामक ग्रन्थ मे भी प्राप्त होती है,[५] जिसके आयुध यही हैं। नामों के क्रम मे भेद हो सकता है।

सग्राम मे सर्वाधिक प्रयुक्त होने वाला शस्त्र धनुष-बाण था। धनुष ससार के

---

१ यशस्तिलक चम्पू आ० ३, पृ० ४६२-६५

२ महापुराण पर्व २७, श्लोक ११०

३ औपपादिक सूत्र २९

४ यशस्तिलक चम्पू आ० ३, श्लोक २४६

५ डॉ० जगदीश चन्द्र जैन द्वारा 'लाइफ इन एंशियेन्ट इण्डिया ऐज डेपिक्टेड इन जैन कैनन्स' में उद्धृत।

सभी अस्त्रों मे श्रेष्ठ माना जाता था। धनुष चलाना आ गया तो अन्य शस्त्र चलाना आ ही जाता है। किन्तु अन्य सभी अस्त्र चलाना आ जाने पर भी धनुष चलाना नहीं आ सकता।[1] धनुष आगे-पीछे, दायें-बाये, ऊपर-नीचे बडी शीघ्रता से चलाया जाता था। यह क्रिया—'कोदण्डाचन चातुरी' कहलाती थी।[2] धनुष की टकार बड़ी भयंकर होती थी। जयकुमार के पास वज्रकाण्ड नामक धनुष था, जिसकी टकार सुनते ही शत्रु अस्त्र छोड देते थे।[3] कपिशीर्षक धनुष घोडों को ताडन करने के कार्य मे आता था।[4]

वाणों के भी कई प्रकार होते थे। तमोवाण, अग्निवाण, गजवाण, मेघवाण, इनको रोकने वाले सूर्यवाण, जलवाण, सिंहवाण और वायुवाण होते थे।[5] कुछ इस तरह के वाण भी होते थे जो शत्रु द्वारा छोडे गये वाणों के टुकडे-टुकडे कर देते थे।[6] नागपाश और अर्धचन्द्र नाम के वाण भी प्रयुक्त होते थे। इनके अतिरिक्त सर्पास्त्र, पर्वतास्त्र, मोहनास्त्र, पर्वसिद्धास्त्र को गरुणास्त्र, वज्रास्त्र, उद्यमस्त्र एव विघ्नविनायकास्त्र द्वारा नष्ट किये जाने का भी उल्लेख प्राप्त है।[7] सम्भवतः ये दिव्यास्त्र थे। क्योंकि उस समय की सेना मे देव और विद्याधरों का भी युद्ध होता था। कुछ वाण नामाकित भी होते थे जो चक्रवर्ती की दिग्विजय का संदेश राजाओं को देते थे। इनकी गति बारह योजन तक होती थी—क्रान्तद्वादशयोजनः—।[8]

उक्त शस्त्रों के अतिरिक्त अनेक दिव्यशक्तियों का भी प्रयोग युद्ध मे होता था। सग्रामस्थल मे अंधकार फैला देने वाले कुछ पदार्थों का प्रयोग भी उस समय होने लगा था।[9] अवसर पड़ने पर मिट्टी के बडे-बड़े ढेलों अथवा छोटी-छोटी चट्टानों से भी योद्धा लोग युद्ध लड़ लेते थे, जिन्हें गण्डशैल कहा गया है—गण्डशैल खण्डिताङ्गेन।[10] इन शस्त्रास्त्रों को एक आयुधशाला मे एकत्रित रखा जाता था, जहा एक शस्त्रविशारद योद्धाओं को शस्त्र चलाने की विद्या सिखाता था। अठारह वर्ष की आयु मे क्षत्रिय-कुमारों को योग्य हो जाने पर शस्त्रपारंगत किया जाता था। इन कुमारों को कवचहर कहते थे।

**सैनिक-प्रयाण —**

जब दो राष्ट्रो के बीच किन्हीं कारणवश युद्ध अनिवार्य हो जाता था और दोनों

---

१ धनुषा गोचर तानि न तेषां गोचरो धनुः। —यशस्तिलक चम्प आ० ३, श्लोक ४६५
२ वही, श्लोक ४७१
३ महापुराण पर्व ४४, श्ल क १५३
४ वही, श्लोक १७४
५ वही, श्लोक ३३५
६ वही, श्लोक १२७
७ चन्द्रप्रभचरित सर्ग ६, श्लोक १०३-५
८ महापुराण पर्व ३५, श्लोक ७१
९ जम्बूदीपपण्णत्ति सूत्र २४, पृष्ठ १२४
१० जीवन्धर चम्पू लम्भ १०, पृ० २०३

ओर सैन्य सगठित होकर तैयार हो जाती तो युद्ध के नगाडे बज उठते थे। सैनिक-प्रयाण दल-बल के साथ होने लगता। कभी-कभी बिना युद्ध की इच्छा के ही अभिषिक्त कुमार के साथ दिग्विजय के लिए सेना का प्रयाण होता था। कभी चक्रवर्ती अपने कूच का डका बजवाते थे। सैनिक-प्रयाण के समय अनेक सामरिक वादित्रों एव सैन्य-उत्साह का परिचय जैन-साहित्य के परिप्रेक्ष्य द्वारा हमे प्राप्त होता है।

### युद्ध के वादित्र —

सैन्य को उत्साहित करने के लिए विशिष्ट वाद्ययन्त्र बजाये जाते थे। यशस्तिलकचम्पू मे २३ प्रकार के वादित्रों का उल्लेख हुआ है, जिनमे से शंख, काहला, दुन्दुभि, पुष्कर, ठक्का, आनक, भम्भा, ताल, करटा, त्रिविला, डमरुक, रुंजा, जयघण्टा, पटह, भेरी, तूर तथा डिण्डिम इन १७ वादित्रों का प्रयोग युद्ध में अधिक होता था।[1]

शख बजे तो दशों दिशाएँ मुखरित हो उठीं। योद्धाओं के मन जाग उठे। काहलाएँ फूँकी गईं तो वे प्रफुल्लित हो गये। दुन्दुभि बजीं कि युद्ध की तैयारी या विजय की खुशी मे सैनिक नाच उठे। करहाएँ बजाते ही उनका उत्साह दूना हो गया— प्रोत्तालितासु रणरसोत्साहितसुभटपटासु करहासु—।[2] पुष्कर, ढक्का, आनक, पटह, भेरी, तुरी तो जैसे उन्हे युद्ध मे ही ले उड़ते। तबले के नाद पर जैसे नर्तक के पैर थिरकते हैं, वैसे ही इन रणवाद्यों के नाम योद्धाओं में शक्ति का संचार करते और वे दुगुने उत्साह के साथ जूझने में जुट जाते थे।

युद्ध के प्रसग मे वादित्र तीन तरह से बजाये जाते थे। प्रथम वे वादित्र जो कूच के समय बजाये जाते थे, दूसरे वे, जो चलते हुए युद्ध मे भी बजते रहते थे और तीसरे वे, जो युद्ध की समाप्ति पर बजाये जाते थे। विजय की दुन्दुभि बजते ही युद्ध की समाप्ति समझी जाती थी।

### सैनिक-उत्साह—

राज्य के सैनिक इस प्रतीक्षा मे रहते थे कि कब वह समय आये जब हम युद्ध मे अपना पराक्रम दिखला कर राजा के ऋण से उऋण हो जाय। क्योकि राजा सकट के समय के लिए ही सैनिकों का पोषण करता है।[3] नगाड़ों का शब्द उन्हे वह अनुकूल समय ला देता। युद्ध का नाम सुनते ही उनके अग फड़कने लगते। वे इतने पुलकित हो उठते कि उनके पहली लड़ाई के घावों के टाके टूट जाते। कवच छोटे पड जाते तो भी वीर योद्धा बिना कवच के ही युद्ध में जाने के लिए तैयार हो जाते।[4] उनमें परस्पर सलाप होने लगता—कोई कहता कि घावों से जर्जरित अपने शरीर को

---

१ डा० गोकुलचन्द्र की थीसिस के आधार पर

२ यशस्तिलक चम्पू आ० ३, पृ० ३८४

३ पोषयन्ति महीपाला भृत्यानवसर प्रति। —महापुराण पर्व ३५, श्लोक १४३.

४ चन्द्रप्रभ चरित १५/६

लेकर कब हम युद्ध मण्डप मे उपस्थित होंगे, कोई शरशैया पर सोने की अभिलाषा व्यक्त करता—शरशय्यामसम्बाधम् अध्याशिष्ये कदान्वहम्[१] —आदि।

युद्ध प्रारम्भ होने के पहिले दिन तो यह अधीरता सैनिको मे और ही बढ जाती। सुबह उन्हे युद्ध के लिए कूच करना है, वे रात मे ही आनन्द विभोर हो रहे हैं। 'जब तक शत्रु के योद्धाओ को हम जीत नहीं लेंगे अपनी प्रियायों का उपभोग नहीं करेंगे' इस प्रतिज्ञा वाले कितने ही शूर वीर उस आखिरी रात अपनी पत्नियों की शैया पर ही नहीं गये—नाभ्यनन्दन प्रियतल्पम् अनल्पेच्छा भटोत्तमाः—[२] किन्हीं ने सारी रात प्रियायों को धैर्य बंधाते ही बिता दी और सबेरे युद्ध के लिए प्रस्थान कर गये। कितनी आतुरता है युद्ध के लिए।

**मांगलिक-कार्य—**

सैन्य-प्रस्थान के समय मंगल सूचक शकुन पर भी विचार किया जाता था। यदि सैन्य के प्रस्थान के समय दाहिनी ओर सियारिया बोले, छींकें हों, सांप रास्ता काट जाये, कौआ कर्कश स्वर से बोले, गधा आर्त शब्द करने लगे आदि तो अपशकुन समझा जाता था। इसका प्रतिफल उस राजा की पराजय होती थी। इनके विपरीत बातें शकुन मानी जाती थीं। और उनके दर्शन से राजा की जीत स्पष्ट हो जाती थी।[३]

सैनिक-प्रयाण के समय गन्धर्व गान करते थे। ब्राह्मण मन्त्रों का उच्चारण कर आशीर्वाद देते थे। स्तुतिपाठक वीरों के चित्त को प्रसन्न करते थे। युद्ध हेतु प्रस्थान करने मे तत्पर राजपुत्रों का दही, दूर्वा और चन्दन से तिलक किया जाता था—संपादित दधिदूर्वाचन्दनेषु नृपतिनन्दनेषु—।[४] जहाँ से सेना का प्रस्थान प्रारम्भ होता था वहा अन्य मागलिक द्रव्यों के साथ जल से पूर्ण सुवर्ण घट रखे जाते थे।[५] इस तरह के अनेक मांगलिक अनुष्ठान कर अस्त्रों की पूजा कर सैन्य का प्रस्थान कराया जाता था।[६]

**नगर-निष्क्रमण--**

जिस समय सेना प्रस्थान करती, नगर की समस्त गलिया उससे व्याप्त हो जाती थीं। ऐसा प्रतीत होता था उस सैन्य समुदाय को देखकर कि मानो योद्धाओं की एक अपूर्व सृष्टि ही तैयार हुई हो। जिस गली से सेना गुजरती महलों के गवाक्षो से बधूटियां उनपर पुष्पाजलिया छोडती थीं। बडे-बूढे आशीर्वाद देते थे —आप संसार

---

१ महापुराण पर्व ३५, श्लोक १४६
२ वही, श्लोक २११-१२
३ चन्द्रप्रभ चरित १५/३०
४ यशस्तिलक चम्पू आ० ३. पृ० ३८४
५ समराइच्चकहा पृष्ठ २७-२८
६ महापुराण पर्व ३२, श्लोक ८५

की विजय करे और दशों दिशाओं को जीते—विश्वं विजयस्व दशोदिश—।[१] इस तरह सेना का नगर-निष्क्रमण होता।

सैन्य-प्रस्थान के समय केवल योद्धा ही उसमे सम्मिलित न होते थे बल्कि राज्य के सभी प्रमुख वर्ग के लोग उसके साथ चलते थे। क्योंकि जहा कहीं शिविर लगता वहा वे सारी सामग्री उपलब्ध होती थीं जो नगर में प्राप्त थीं। सम्राट, सामन्त, सम्पूर्ण सैन्यवल, हथनियों पर बैठी अन्तःपुर की रानिया, खच्चरों पर बैठी अन्य स्त्रिया, वेश्याएँ, नगरसेठ, वणिक, सामान से लदी बैलगाडिया, ऊँट और अन्य साधारण प्रजा ये सब सैन्य लश्कर के साथ चलते थे।[२] इनके अतिरिक्त सेना के साथ मार्ग ठीक करने, शिविर स्थापित करने, पुल बनाने आदि के लिए विभिन्न प्रकार के कर्मकार भी साथ होते थे। स्थपति क्षणभर मे नदियों पर पुल बना देता था।[३] रामायण मे भी ऐसे कई कारीगरों का उल्लेख हुआ है।[४]

सैनिक-प्रयाण करने के पूर्व सम्राट अपने सामन्त राजाओं एव बडे-बडे योद्धाओं को अनेक उपहार देकर उनके उत्साह को बढ़ाता और उन्हे प्रसन्न करता था। चमकदार कपडे, मणिकंकण, मुकुट, मोतीमाला, चूडामणि, सुवर्ण यज्ञोपवीत आदि अनेक महामूल्य आभूषण उपहार मे दिये जाते थे। जिनके लिए जो योग्य वस्तु होती थीं—अन्योऽपि यस्य यो योग्यः[५]—उन्हे प्रदान कर राजा अपने सैन्यवल को प्रसन्न कर युद्ध मे ले जाता था। काष्ठागार ने अपने सेनापति को इसी प्रकार की वस्तुएँ प्रदान कर प्रसन्न किया था।[६]

सैन्य एक निश्चित क्रम के अनुसार प्रस्थान कराती थी। सबसे आगे पैदल सेना होती जो मार्ग के कंटकों आदि को भी लाघती हुई घोड़ों और रथों से तेज जाती थी।[७] ये रास्ते भर बातचीत करते-करते अपना मार्ग तय करते थे। इनके थोड़ी दूर पर अश्वारोही होते थे और फिर गज सवार। हाथियों के समूह के आगे उनके पैरों के आस-पास कुछ योद्धा तलवार लिए चलते थे जिससे हाथियों के पैरों की रक्षा हो सके।[८] सेना के दोनों किनारों पर रथों के समूह चलते थे तथा आगे पीछे और ऊपर-नीचे विद्याधरों और देवों का समूह होता था। इस तरह ६ प्रकार की सेनाओं से सैन्यबल सम्पन्न हो—षडङ्बल सामग्रया सम्पन्नः[९]—प्रस्थान करता था। भरत

---

१ महापुराण पर्व २६, श्लोक ७६-८२
२ चन्द्रप्रभ चरित
३ महापुराण पर्व ३२, श्लोक २६
४ अयोद्धाकाण्ड ८०/१-३
५ चन्द्रप्रभ चरित १५/१५-१६
६ पारितोषिकप्रदानपरिवर्धतोत्साहेन। —जीवन्धरचम्पू लम्भ १०, श्लोक १०३
७ अश्वेभ्योऽपि रथेभ्योऽपि पत्तयो वेगितं ययु'। —महापुराण पर्व २७, श्लोक ११०
८ वही, पर्व ३६, श्लोक १४
९ वही, श्लोक ५

चक्रवर्ती की सेना मे अश्वों का समूह आगे, रथ सबसे पीछे, हाथी मध्य मे और पैदल सैनिक सभी जगह चलते थे— सर्वत्रैवात्र पत्रयः —।[१] सैन्य-प्रस्थान का अन्यसाहित्य मे भी प्रायः यही क्रम दृष्टिगोचर होता है।

**सैन्य-शिविर—**

प्राचीन भारतीय युद्ध विज्ञान के अन्तर्गत शिविर का महत्वपूर्ण स्थान था। दिग्विजय के लिए निकले हुए सम्राटों द्वारा रास्ते मे अनेक प्रकार के शिविर स्थापित किये जाते थे। सैन्य-प्रस्थान के पूर्व ही उनके पडाव का स्थान निश्चित हो जाता था। सेनापति अनेक कर्मकारों को वहा भेज कर शिविर बनवा कर तैयार रखता था, जिनमे सेना जाकर ठहरती थी।[२] एक दूसरे तरह के भी शिविर होते थे जो युद्ध क्षेत्र के आस-पास ही निर्मित किये जाते थे। शाम को युद्ध बन्द हो जाने पर सैनिक उन शिविरों मे विश्राम करते थे।

शिविर के चारों ओर तम्बू लगाये जाते थे। बीचों-बीच सम्राट का तम्बू होता था। वह अनेक मंगल द्रव्यों से युक्त होता था। उसकी रचना बड़ी सुन्दर की जाती थी—स्वर्गोपहासिश्रयः—। चक्रवर्त्ती भरत का तम्बू चादी के खम्भों में बडे-बडे सफेद कपडों को बाधकर बनाया गया था, जिसकी शोभा राजभवनों को भी तिरस्कृत करने वाली थी—सौधशोभापहासिनः— ।[३] उसके ऊपर अनेक पताकाएँ फहराती थीं।

सम्राट के तम्बू को घेरे हुए सामन्तों के तम्बू होते थे। उसके बाद बडे-बडे योद्धाओं के और फिर सामान्य सैनिकों के। यदि सामान्य सैनिकों को तम्बुओं की कमी पड़ जाती तो तुरन्त ही घास की बडी-बडी झोपडिया तैयार कर दी जाती थीं—कीडिकाश्च विशङ्कटाः।[४] भरत के शिविर मे तो घोडों के ठहरने के लिए भी कपडे के तम्बू बनाये गये थे—अश्वाना पटमण्डपेषु निवहे— ।[५] घुडशाल मे उनको बॉधने के लिए शिलाये डाल दी जाती थीं।[६] हाथियों को वन के वृक्षों से ही बाधकर रखा जाता था। इन शिविरों मे बैल और ऊंटों के ठहरने की व्यवस्था का भी उल्लेख मिलता है। इस तरह शिविर का इन्तजाम बडे अच्छे व्यवस्थित ढंग से होता था। ऐसा लगता जैसे वह सेना बहुत समय से ही वहा रह रही हो—चिरादेव कृतावासं तदा लक्ष्यते— ।[७] और यदि सेना का पडाव कहीं वनप्रदेश में होता तो सैनिक सारी व्यवस्था फिर उसी ढग से करते। महाकवि जयदेव ने एक ऐसे शिविर का वर्णन करते हुए सैनिकों के कार्य-कलापों का दिग्दर्शन कराया है।[८]

---

१ महापुराण पर्व ३३, श्लोक २

२ महापुराण पर्व २७, श्लोक १२१

३ वही, श्लोक १२९

४ वही, पर्व ३२, श्लोक ६५.

५ वही, पर्व २७, श्लोक १४९

६ चन्द्रप्रभ चरित, १४/५४

७ महापुराण पर्व २७, श्लोक १५१

८ विक्रान्त कौरव

जहा भी सैनिकों के शिविर लगते वहा एक विस्तृत बाजार लग जाया करता था। व्यापारी वर्ग अपने सामान की बैलगाडियों सहित सेना के साथ चला करते थे। जहा पडाव पडा वहीं वे अपनी दुकाने सजा देते थे। शिविर ऐसी बडी-बडी बाजार की गलियों से व्याप्त होता था—महाविपणिपथैरूपशोभितम्—।[1] शिविर मे सैनिकों के विश्राम के लिए वेश्याओं के भी तम्बू होते थे। वे हारे-थके सैनिकों के स्वागत के लिये अपने तम्बुओं के दरवाजों पर खड़ी रहती थीं। उस समय वे वहा की रहने वाली जैसी ही प्रतीत होती थीं।[2] इस तरह राज्य प्रासाद, तम्बू, बाजार आदि से सुशोभित शिविर का निरीक्षण कर राजा अपने तम्बू मे विश्राम के लिए जाता था।[3] इन शिविरों मे नाना प्रकार के व्यजन बनाकर सैनिकों को खिलाये जाते रहे होंगे, क्योंकि सारा शिविर पुडियों की सुगन्ध से व्याप्त रहता था—चित्तहरमिन्दुरिकादि गन्धम्—।[4] किन्तु ऐसे शिविरों की भी कमी नहीं थी जिनमे सैनिकों को फल खाकर रहना पडता था और पानी पीने के लिए स्वय कुएँ खोदने पड़ते थे।[5]

**युद्धभूमि में—**

युद्धभूमि प्रायः नगर के बाहर ही मैदान का क्षेत्र होता था। आक्रमणकारी राजा पहले से युद्धभूमि मे डटा रहता था। उसकी चेतावनी का जवाब देने इसका राजा नगर से सेना लेकर युद्धभूमि में पहुँचता। दोनों पक्षों की सेना आमने-सामने जाकर खडी हो जाती थी। प्रथम तो दोनों पक्षों के लोग एक दूसरे के लिए अपने पराक्रम का परिचय देते। प्रतिपक्ष का सेनानायक कहता—'अरे मूर्ख, तू जो साहस के साथ रण मे खडा है सो मरना ही चाहता है'—। तो दूसरे पक्ष से जवाब मिलता—रे शत्रु, चुप रह, चुप रह, मेरी चिन्ता छोड, तू युद्ध मे अपने प्राणों की रक्षा का प्रयत्न कर —विरम विरम शत्रो—कुकसमीके जीवरक्षा प्रयत्नम्—।[6] अन्त मे यही बात सामने आती कि ज्यादा बकने से क्या फायदा, हम दोनों के पराक्रम का फैसला अब युद्ध ही करेगा कि कौन शूरवीर है और कौन कायर।[7] तदनन्तर दोनों ओर की सेनाएँ परस्पर युद्ध करने लगतीं।

दोनों सेनाएँ आमने-सामने भिड़ जाने पर अपनी-अपनी श्रेणी के योद्धाओं को ललकारने लगते। पदाति पदाति को, घुडसवार अश्वारोही को, रथसवार रथसवार को और गजारोही गजारोही को—यस्य येन समाकक्षा स तमाहास्त वीतभीः—।[8] घन-

---

१ जीवन्धर चम्पू लम्भ १०

२ चन्द्रप्रभ चरित १४/४७

३ वही, श्लोक ४४

४ वही, श्लोक ४६

५ विक्रान्त कौरव

६ जीवन्धर चम्पू लम्भ १०

७ शूराणां कालराणां च रणे व्यक्तिर्भविष्यति। —यशस्तिलक चम्पू आ. ३, श्लोक ४२३.

८ चन्द्रप्रभ चरित १५/४०

घोर युद्ध प्रारम्भ हो जाने पर यह नहीं देखा जाता था कि कौन अपना है, कौन पराया। जो जिसके सामने आता वही उसका शत्रु समझा जाने लगता था—ये सझावास्तेरिग्गु-सैन्यवर्गाः— ।[1] वे प्राणों का मोह छोड़कर लडने लगते थे। उनके भयकर युद्ध को देखकर देव लोग तो प्रशंसा करते थे, किन्तु दर्शको को उससे भय लगने लगता था। ऐसे भयंकर युद्ध मे सभी शस्त्रों का प्रयोग होने लगता था।[2] सैनिक उस समय साक्षात् वीररस के समान दिखायी पड़ते थे—देहबद्धा इव वीररसाः— ।[3]

**व्यूह रचना—**

प्राचीन भारत में व्यूह बनाकर युद्ध किया जाता था। व्यूह रचना का प्रारम्भ बहुत पहिले हो चुका था। आदिपुराण मे जिन व्यूह रचनाओ के नामोल्लेख हैं वे कौटिल्य द्वारा निर्दिष्ट ४२ प्रकार की व्यूह रचना के अन्तर्गत समाविष्ट है। मकर व्यूह, चक्रव्यूह, वज्रव्यूह, नागव्यूह, गरुड़व्यूह, दण्डव्यूह, सूचीव्यूह[4], सगधव्यूह[5] आदि व्यूह रचनाओं का जैन-साहित्य मे उल्लेख है। इन व्यूहों को एक दूसरे से नष्ट किया जाता था। जैसे, मकरव्यूह को चक्रव्यूह से इत्यादि। विद्याधर भी अनेक तरह के व्यूहो की रचना करते थे।[6]

समस्त शस्त्रो के विनष्ट हो जाने पर यदि योद्धा जिन्दा बचते तो वे आपस में भिड़कर मल्लयुद्ध करने लगते थे—दण्डादण्डि कचाकचि— ।[7] इससे भी थक जाते तो परस्पर गालिया देते हुए वाक्युद्ध करने लगते थे।[8] किन्तु शत्रु के सामने से भागते नहीं थे। और यदि कभी सेना के भागने का अवसर आ भी जाता तो सेनापति उन्हे वीरोचित वाणी के द्वारा पुनः उत्साहित करता था। योद्धाओं के कर्त्तव्यों की याद दिलाता था।[9]

शाम होते ही युद्ध बन्द हो जाया था। यदि किसी पक्ष का राजा अपनी हठ के कारण सूर्यास्त के बाद भी लड़ने को प्रस्तुत होता तो दोनों ओर के मन्त्री इस कार्य को अधर्म कहकर युद्ध रुकवा देते थे।[10] युद्ध बन्द होते ही सैनिक शिविरो मे चले जाते। वहा उनकी प्रियाएँ उनका कुशल आदि पूछतीं। सेवा करती थीं। किन्तु कई घायल सैनिक, जिनके प्राण मात्र आखों में अटके रह जाते, युद्ध क्षेत्र मे पडे-पड़े

---

१ जीवंधर चम्पू लम्भ १०, श्लोक ६२
२ निखिल शस्त्रलीलायितम्। —वही
३ वही, श्लोक २६ के बाद का गद्य
४ औपपादिक सूत्र ४०, पृ. १८६
५ निरयावली कहा
६ महापुराण पर्व ४४, श्लोक १०६-१२
७ चन्द्रप्रभ चरित १५/४०
८ दुर्वचनैः प्रजह्रुः शौर्यशालिनः। —वही
९ नाकृत्यं मरणं रणे— । —चन्द्रप्रभ चरित १५/१३२
१० महापुराण पर्व ४४, श्लोक २७२

अपनी प्रिया के आने की राह देखते रहते थे।[1] और जो सैनिक वीरगति को प्राप्त होते उनके बन्धु-बान्धव युद्धभूमि में ही बाणों की चिता बनाकर उनका दाहसंस्कार कर देते थे।[2]

दूसरे दिन सुबह होते ही करोड़ों वाद्यों के साथ सेना जाग पड़ती। सेनापति लोग उठकर स्नान करते, याचकों को दान देते और जिनेन्द्र भगवान की पूजा आदि कर पुनः सैन्य का विभाजन कर युद्ध के लिए प्रस्तुत हो जाते थे।[3] युद्ध कितने दिन तक चला करता ऐसा कोई बन्धन रहा हो इसकी सूचना नहीं मिलती। किन्तु जब तक किसी एक राजा की जय-पराजय निश्चित न हो जाती होगी तब तक युद्ध चलता ही होगा।

युद्ध का परिणाम जय-पराजय के रूप में होना अनिवार्य है। जिस शक्तिशाली राजा की विजय होती वह पराजित राजा को बन्दी बनाकर उसकी समस्त सैनिक-सामग्री पर अधिकार कर लेता था।[4] विजित सैनिकों को प्रायः अभयदान देकर उनके सम्बन्धियों को सौंप दिया जाता था।[5] मृत योद्धाओं का दाह संस्कार करवा कर घायल सैनिकों के लिए चिकित्सा का प्रबन्ध भी विजयी राजा करवाता था—मृताना प्रेत सस्कारं जीवना जीविका क्रियाम्—।[6] तदनन्तर वह विजित नगरी में प्रवेशकर उसपर आधिपत्य जमाता था।

**युद्ध के परिणाम :**

सामाजिक सगठन के लिए सघर्ष जहा अनिवार्य प्रतीत होता है वहा उससे कुछ तात्कालिक हानिया भी होती हैं। प्राचीन समय में तो ऐसे युद्ध होते थे कि पूरा नगर का नगर युद्ध मे सम्मिलित हो जाता था। राज्य के ऊपर आयी आपत्ति किसी एक की नहीं होती थी। इसलिए सामाजिक शृंखलायें तो युद्ध से विघटित होती ही थीं, उसका आर्थिक प्रभाव भी जन-साधारण के जीवन पर बहुत पड़ता था। सैनिकों द्वारा लूटपाट भी होती थी और उनके प्रयाण से किसानों के लहलहाते अनाज के खेत रुँदते चले जाते थे। इन सबके बावजूद भी युद्ध लडे जाते रहे।

जैन-साहित्य में वर्णित युद्धों की परिणति प्रायः वैराग्य में हुई है। किसी को तुरन्त वैराग्य हो गया, किसी को कुछ आगे-पीछे। इसका मूल कारण जैन राजाओ के कुछ जन्मजात सस्कार हैं। जो सम्प्रदाय, सर्वभूतदया की जननी अहिसा और निवृत्ति-

---

१ कान्तागमं प्रतीक्ष्यास्त लोचन स्थित जीवित'।— वही, श्लोक ३००
२ सस्कार प्रापयामासु रिन्धनी कृत सायकाः। — चन्द्रप्रभ चरित १५/१३२
३ महापुराण पर्व ४४, श्लोक ३१८-१६
४ यशस्तिलक चम्पू पृ० ३८६
५ जीवन्धर चम्पू लम्भ १०, पृष्ठ २०६
६ महापुराण पर्व ३४, श्लोक ३५१

मूलक अपरिग्रहवाद का उद्घोष करे उसके अनुयायी शासक कहा तक नरसंहारी युद्ध के वातावरण मे अपने को खपा सकेंगे ? महाराज पद्मनाभ ने जब किसी निरीह सैनिक का कटा हुआ सिर देखा तो उन्हे बड़ी ग्लानि हुई। विजयी होकर भी उन्हे लगा—दूसरों को पीडा पहुँचाकर जो चीजें प्राप्त होती हैं उन्हे धिक्कार है।[1] वे सन्यस्त हो गये। विजयी बाहुवलि ने इसी चिंतन के कारण जीता हुआ साम्राज्य अपने भाई भरत को ही सौप दिया।[2] और भी अनेक, इस प्रकार के उदाहरण हैं।

युद्ध के दार्शनिक पक्ष को जैनचिन्तन के परिप्रेक्ष्य मे देखना यह एक दूसरा ही विषय होगा और उसके विवेचन के लिए अनेक सम्भावनाओं एव प्रयत्नों की प्रक्रिया ही दूसरी होगी। यहा तो प्राचीन भारतीय युद्ध विज्ञान से सम्बन्धित सामग्री के आकलन का प्रयत्न जैन-साहित्य से किया गया है। और जो कुछ भी एकत्रित किया जा सका उससे कम से कम इतना स्पष्ट अवश्य होता है, इस विषय मे अभी अत्यन्त मनन-चिन्तन की आवश्यकता है।

प्राचीन भारतीय युद्ध-विज्ञान विषयक बहुत-सी सामग्री का आकलन श्री रामचन्द्र दीक्षित ने अपनी पुस्तक 'वार इन एन्शियन्ट इण्डिया' तथा श्री रामदीन पाण्डेय ने 'प्राचीन भारत की साग्रामिकता' मे किया है। वास्तव मे इन सब सामग्री और जैन-साहित्य मे संकलित युद्धविषयक सामग्री का समालोचनात्मक ढग से उपयोग करके एक और तुलनात्मक पुस्तक लिखी जाना अपेक्षित है। इससे एक ओर जहा जैन-साहित्य की समृद्धि का प्रचार होगा, दूसरी ओर देश-विदेश के साहित्य-अन्वेषकों के लिए प्रशस्त मार्ग दर्शन भी।

---

१ धिग्धिक्परोपघातेन यदन्यदपि जायते। — चन्द्रप्रभ चरित १५/१३४

२ प्रेयसीयं तवैवास्तु राज्यश्रीर्या त्वयाऽहृता। —महापुराण पर्व ३६, श्लोक ६७

# यशोधर कथा का विकास एवं महाकवि रइधू कृत जसहरचरिउ : एक अध्ययन

डा० राजाराम जैन एम० ए०, पी-एच० डी०

श्रमण वाङ्मय मे अहिंसा तत्त्व की प्रधानता है। यही कारण है कि उसकी अभिव्यञ्जना के लिए साहित्यकारो ने कुछ ऐसे मर्मस्पर्शी लोकाख्यानों को धार्मिक साँचे में ढाला है जिनसे अनेक महत्त्वपूर्ण जीवन तथ्यों की अभिव्यक्ति होती है। यशोधर का आख्यान भी इसी प्रकार का एक लोकप्रिय आख्यान रहा है जिसपर पिछले १२-१३ सौ वर्षों में लगभग ६०-७० छोटे-बडे ग्रन्थों का प्रणयन हुआ है। उनके रचनातन्त्र के अध्ययन करने से विदित होता है कि वह एक विकसनशील आख्यान है, जिसमें पूर्व-जन्म की घटनाओं को लेकर समय-समय पर अनेक लोक-कथाओं का ग्रथन होता रहा है और जिससे मूलकथा का कलेवर उत्तरोत्तर वृद्धिगत होता रहा है।

यशोधर कथा सम्बन्धी स्वतन्त्र रचना के क्षेत्र मे सर्व प्रथम आचार्य उद्योतन-सूरि (७७६ ई०) ने अपनी कुवलयमाला कहा[1] मे प्रभंजन कवि के किसी यशोधर चरित का उल्लेख किया है किन्तु वह अभी तक अनुपलब्ध है। अतः उसके विषय मे कुछ भी विचार कर सकना शक्य नहीं। इसके बाद यशोधर कथा सम्बन्धी एक स्वतन्त्र लघु आख्यान आचार्य हरिषेण कृत बृहत्कथाकोष[2] (६३२ ई०) में उपलब्ध है, जिसमें उसका शीर्षक है "यशोधर-चन्द्रमति कथानकम्"। वर्तमान प्रचलित यशोधर कथा के लिए इसे आद्य सुगठित रूप माना जा सकता है। तत्पश्चात् प्राचीनतम् उपलब्ध एव विशाल ग्रन्थ आचार्य सोमदेव सूरि (६५६ ई०) कृत यशस्तिलक चम्पू है[3]। यह रचना कई दृष्टियों से अत्यन्त समृद्ध कोटि की सिद्ध हुई है। इसके बाद महाकवि पुष्पदन्त (६६५ ई०) कृत जसहर चरिउ[4] एव वादिराज[5] (१०२५ ई० के लगभग) कृत यशोधर चरित क्रमशः

---

१ सत्तूण जो जसहरो जसहरचरिएण जणवए पयडो।
कलिमल पभजणो च्चिय पभजणो आसि रायरिसी॥
कुवलय० पृ० ३/३१ (सिंघी सीरीज बम्बई, १९५९)

२ दे० बृहत्कथाकोष—(सिंघी सीरीज, बम्बई, १९४३) डॉ० ए० एन० उपाध्ये द्वारा सम्पादित—कथानक सं० ७३, पृ० १६९-१७८

३ महावीर जैन ग्रन्थमाला (वाराणसी, १९६०) से प्रकाशित तथा प० सुन्दरलाल जी जैन द्वारा सम्पादित संस्करण

४ कारंजा जैन ग्रन्थमाला (अमरावती, १९३१) से प्रकाशित तथा डॉ० प० ल० वैद्य द्वारा सम्पादित

५ कर्नाटक विश्व विद्यालय (धारवार, १९६३) से प्रकाशित तथा के० कृष्णमूर्त्ति द्वारा सम्पादित

अपभ्रंश एव संस्कृत मे लिखे गये काव्यशैली के अपूर्व ग्रन्थ है। इन तीनों रचनाओ की कथावस्तु यत्किञ्चित् हेरफेर को छोडकर लगभग एक सदृश है। यह ग्रन्थत्रयी परवर्ती कवियों के लिए निस्सन्देह ही प्रेरणा स्रोत रही है और उन्हे इतना अधिक आकर्षित और प्रभावित किया है कि सस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, हिन्दी, गुजराती, तामिल, कन्नड आदि विविध भारतीय भाषाओं मे यशोधर चरित सम्बन्धी रचनाओं की बाढ़ सी आ गई।

अपभ्रंश के क्षेत्र मे अभी तक एक मात्र कृति पुष्पदन्त कृत "जसहर चरिउ" ही उपलब्ध एव प्रकाशित थी किन्तु अभी कुछ समय पूर्व महाकवि रइधू कृत "जसहर-चरिउ" नामक हस्तलिखित एक काव्य ग्रन्थ और उपलब्ध हुआ है जो अपभ्रंश भाषा मे निबद्ध है। प्राचीन शास्त्र भण्डारों में इसकी दो प्रतियाँ मात्र ही उपलब्ध हैं। वे दोनों ही अपूर्ण हैं किन्तु दोनों को मिला देने से पूर्ण प्रति तैयार हो जाती है। संयोग से ये दोनों ही प्रतिया सचित्र हैं।

उक्त रचना के प्रणेता महाकवि रइधू का समय अन्तर्बाह्य साक्ष्यों के आधार पर वि० सं० १४५० से १५३० के मध्य निर्धारित किया गया है। अभी तक इस कवि द्वारा लिखित लगभग ३० ग्रन्थों में से २२ ग्रन्थ उपलब्ध हो चुके है।[१] ये सभी अप्रकाशित है। भाषा-शैली की दृष्टि से यह अपने युग का प्रतिनिधि साहित्य तो है ही मध्यकालीन इतिहास एवं संस्कृति की दृष्टि से भी वह अत्यन्त महत्वपूर्ण है। इसके विस्तृत प्रशस्तिखण्डों मे अग्रवाल समाज के मध्यकालीन गौरवपूर्ण कार्य-कलापों सम्बन्धी प्रचुर सामग्री वर्त्तमान है। साथ ही साथ गोपाचल-दुर्ग मे लगातार ३३ वर्षों तक निर्मित सहस्रों जैन मूर्तियों का इतिहास, तोमर वंशी राजाओ का जैन साहित्य एवं कला की उन्नति एवं विकास मे सर्वांगीण योगदान, भट्टारक परम्पराएँ, वस्तुपाल एवं तेजपाल जैसे महापुरुषो के उल्लेख, जैसवाल एवं गोलालारे (गोलाराड) जैनों की साहित्य एव कला रसिकता प्रभृति विषयों पर प्रामाणिक सन्दर्भ सामग्री इसमे निहित है।

रइधू ने इस ग्रन्थ का अपर नाम "दयागुणसार"[२] भी कहा है। इससे विदित होता है कि मध्यकाल मे "यशोधर कथा" उक्त अपरनामांकित रचना के नाम से भी लिखी जाती रही है। रइधू के समकालीन एक कवि पद्मनाभ कायस्थ ने भी भट्टारक गुणकीर्ति की प्रेरणा से गोपाचल मे ही "दयासुन्दर काव्य" नामक एक यशोधर चरित काव्य (संस्कृत, ६ सर्ग एव १४६१ श्लोक प्रमाण) की रचना की थी।[३]

रइधू ने अपने गुरु भट्टारक कमलकीर्ति (१५०६-१० वि० सं०) की प्रेरणा से अग्रवाल कुलोत्पन्न श्री हेमराज संघपति के आश्रय मे रहकर प्रस्तुत रचना का प्रणयन

---

१ रइधू ग्रन्थ परिचय के लिये देखिये—आचार्य भिक्षु स्मृति ग्रन्थ कलकत्ता (१९६१ ई०) में प्रकाशित मेरा शोध-निबन्ध—'अपभ्रंश-भाषा के सन्धिकालीन महाकवि रइधू' पृ० ७/१०१-११५

२ जसहर० १/२/८

३ प्रस्तुत हस्तलिखित ग्रन्थ जैन सिद्धान्त भवन आरा के ग्रन्थागार में सुरक्षित है।

किया था[१]। संघपति हेमराज के पिता कमलसिंह संघपति राजा डूंगरसिंह की मन्त्रि-परिषद् के सम्मान्य सदस्य थे। वे महाकवि रइधू के बाल सखा भी थे। उनके आग्रह से कवि ने उनके स्वाध्याय के लिए सम्मत्तगुण० की रचना की थी तथा ग्वालियर-दुर्ग में उनके द्वारा बनवाई गई ५७ फीट ऊँची आदिनाथ भगवान की मूर्ति की प्राण-प्रतिष्ठा भी बडे समारोह के साथ की थी[२]।

हेमराज ने भी अपने पिता की धार्मिक एवं साहित्यिक परम्पराओं को जारी रखा था। राज्य के आर्थिक विकास मे सहयोग देने के कारण हेमराज को भी राज-दरबार में सम्मानजनक स्थान प्राप्त हुआ था। कवि रइधू ने इनकी चार पीढ़ियों तक का परिचय इस ग्रन्थ मे प्रस्तुत किया है।[३]

प्रस्तुत जसहरचरिउ मे कुल ४ सन्धियाँ एव १०४ (२१ + २२ + ३३ + २८ = १०४) कडवक हैं इन पंक्तियों के लेखक को जो प्रति उपलब्ध हुई है उसमें कुल पत्र सख्या ७० है। उनपर छोटे बडे ६३ रंग विरंगे चित्र हैं। कुछ चित्र तो बडे ही आकर्षक हैं और उत्तर-मध्यकालीन चित्र-शैली के सुन्दर कलापूर्ण नमूने हैं। वर्ण्य-विषय के अनुसार ही पृथक्-पृथक् पृष्ठों पर उनका चित्राकन हुआ है जिससे प्रसग प्राप्त घटनाओं की जानकारी बडी सुगमता से मिल जाती है।

उक्त 'जसहर चरिउ' की प्रथम दो सन्धियों मे राजा मारिदत्त की कथा, क्षुल्लक-युगल का बलिहेतु चण्डमारी देवी के मन्दिर में उपस्थित किया जाना तथा मारिदत्त के पूछने पर क्षुल्लक द्वारा प्रस्तुत अपने विस्तृत परिचय मे मूल यशोधर-कथा का वर्णन है। तृतीय और चतुर्थ सन्धियों मे भवान्तर वर्णन, बलि प्रथा की कटु आलोचना तथा उसके साथ-साथ अहिंसा-तत्त्व को मानवीय संस्कृति का मूल बताया गया है। यशोधर का कथा-नक कुलालचक्र की गति से चला है। वह राजा मारिदत्त एव क्षुल्लक-युगल के परस्पर वार्त्तालाप से प्रारम्भ होता है और उन्हीं दोनों के वार्त्तालाप से समाप्त भी होता है।

कवि रइधू की यशोधर कथा को देखने से विदित होता है कि उक्त रचना के प्रणयन के समय उसके सम्मुख महाकवि पुष्पदन्त कृत 'जसहरचरिउ' विद्यमान था। क्योंकि वर्ण्य विषय के साथ-साथ उसकी भाषा एव शैली की दृष्टि से भी दोनों कृतियों मे पर्याप्त समानता है। पुष्पदन्त के 'जसहरचरिउ' को अपना आधार ग्रन्थ बनाने का एक कारण यह प्रतीत होता है कि गोपाचल मे पुष्पदन्त की कृतियाँ बडी ही लोकप्रिय थीं तथा रइधू के गुरु भट्टारक यशःकीर्ति के तत्त्वावधान में उनकी जीर्ण-शीर्ण एव नष्टप्राय प्रतियों का पुनरुद्धार कार्य जारी था। बहुत सम्भव है कि इस पुनरुद्धार कार्य मे रइधू ने भी सहायता की हो तथा उसी समय पुष्पदन्त के जसहरचरिउ का अध्ययन कर उसने अपने ग्रन्थ के प्रणयन की भी रूपरेखा तैयार की हो।

---

१ जसहर० १/१/१८

२ दे० श्री महावीर जैन विद्यालय बम्बई (१९६८) में प्रकाशित—"ग्वालियर-दुर्ग के कुछ जैनमूर्ति निर्माता एवं महाकवि रइधू" नामक मेरा विस्तृत शोध निबन्ध पृ० हिन्दी विभाग, ४३-८

३ जसहरचरिउ—अन्त्य प्रशस्ति ४/२६-२८

**उपलब्ध 'यशोधर कथा' कृतियों में वैशिष्य—**

प्रारम्भ में इस बात की चर्चा हो चुकी है कि आचार्य हरिषेण ने वर्तमान प्रचलित यशोधर कथा को सम्भवतः सर्व प्रथम शृखलाबद्ध रूप दिया। तत्पश्चात् सोमदेव, पुष्पदन्त, वादिराज एवं रइधू ने इसी रचना के अनुकरण पर अपनी रचनाएँ लिखीं। किन्तु अध्ययन करने पर हरिषेण की कथा का आधार हरिभद्र की 'समराइच्चकहा' मे आई यशोधर-कथा प्रतीत होती है यद्यपि इन सभी कथाओं मे कुछ अन्तर अवश्य है। हरिषेण के 'यशोधर-चन्द्रमति कथानक' का प्रारम्भ राजा यशोधर के वर्णन से प्रारम्भ होता है तथा उसमें मारिदत्त का आख्यान प्रारम्भ मे न आकर ग्रन्थान्त मे आता है। जब कि सोमदेव, पुष्पदन्त एवं रइधू की यशोधर कथा राजा मारिदत्त के आख्यान से प्रारम्भ होकर उसीके आख्यान पर आकर समाप्त भी होती है।

हरिभद्र की 'समराइच्चकहा' में मारिदत्त का आख्यान है ही नहीं। उसमे यशोधर भी प्रारम्भ मे उपस्थित न होकर अन्त में सम्मुख आता है। इसके अतिरिक्त हरिभद्र की यशोधर कथा मे निम्न अन्तर और भी द्रष्टव्य हैं :—

१ ] चण्डमारी देवी के सम्मुख पूर्व नियोजित नरबलि की घटना का आभाव।

२ ] समराइच्चकहा मे भी यद्यपि यशोधर कथा आत्मकथा के रूप मे मिलती है, फिर भी श्रोता-भेद से दोनों मे अन्तर है। 'समराइच्चकहा' मे यशोधर अपनी आत्म-कथा धन नामक व्यक्ति के लिए सुनाता है किन्तु स्वतन्त्र यशोधर कथा में अभयरुचि नामक क्षुल्लक राजा मारिदत्त को अपनी आत्मकथा के रूप मे पूरा का पूरा यशोधर-चरित सुनाता है।

३ ] अभयरुचि एवं अभयमति ये दोनों ही यशोधर कथा मे जहाँ युगल भाई-बहिन के रूप मे प्रस्तुत हैं तथा अल्पवय मे ही दीक्षित होकर वे क्षुल्लक-युगल के नाम से प्रसिद्ध होते हैं, वहीं समराइच्चकहा मे दोनों ही पृथक-पृथक देशों—अयोध्या एवं पाटलीपुत्र में जन्म लेते हैं तथा अभयरुचि अयोध्या मे ही अभयमति के साथ विवाह-हेतु तैयारी करता है किन्तु विवाह के पूर्व ही अभयरुचि को किसी कारणवश वैराग्य हो जाता है और वह दीक्षा ग्रहण कर लेता है। यह देख अभयमति भी उसके साथ दीक्षा ले लेती है।

४ ] समराइच्चकहा के प्रधान पात्र परवर्ती यशोधर कथा मे परिवर्तित रूप मे मिलते हैं। इस प्रकार उक्त अन्तरो के होने पर भी घटनाओं की सदृशता देखकर तथा अन्य किसी दूसरी रचना के न मिलने तक स्वतन्त्र विकसित यशोधरकथा के लिए समराइचकहा एक आधार ग्रन्थ माना जा सकता है।

**यशोधर आख्यान के अवयव और उनके स्रोतों का अनुमान—**

यशोधर-आख्यान निश्चयतः एक लोकाख्यान है, जिसका मूलाधार नायिका का

किसी अभीष्ट प्रिय से प्रेम करना है। जैन कवियों ने इस मूल लोकाख्यान को ग्रहणकर उसे अहिंसक बनाने के लिये प्रतिपक्षी धर्म हिंसा, बलि, मांसाहार आदि की समीक्षा करते हुए उसे श्रमण संस्कृति के अनुकूल ढाँचे मे ढालने का श्लाघनीय प्रयास किया है। यशोधर-आख्यान के अवयव अथर्ववेद, उपनिषद, अर्धमागधी-आगम-साहित्य एवं बृहत्कथा आदि ग्रन्थों मे उपलब्ध होते हैं। अतः किसी भी सुधि अन्वेषक का यह अनुमान सर्वथा भ्रान्त नही माना जा सकेगा कि यशोधर की कथा एकाएक इस अभिजात्य रूप को प्राप्त नहीं हुई है। इस आख्यान मे मन्त्रतन्त्रवाद, शक्तिपूजा बलिदान एवं पुनर्जन्म सम्बन्धी सिद्धान्त प्रमुखरूप से समाहित है।

बलिदान और शक्तिपूजा का प्रचार आर्यों के समय मे तो हुआ ही किन्तु आर्यों के आगमन के पूर्व भी शक्तिपूजा द्रविडों मे प्रचलित थी। पर यह निर्णय करना शक्य नहीं है कि इस पूजा का रूप हिंसक था या अहिंसक। शक्ति के समक्ष नरबलि और पशुबलि दोनो के प्रचार की सिद्धि आर्य-साहित्य से होती है। अथर्ववेद मे चमत्कारी मन्त्रतन्त्रवाद के साथ नरबलि और पशुबलि द्वारा अभीष्ट मनोरथों की सिद्धि का कथन आया है।

जैन वाङ्मय मे देवी के समक्ष नरबलि का कथन 'तरगवइकहा' मे उपलब्ध होता है। 'तरगवईकहा' मे बताया गया है[1], कि तरगवती अपने प्रिय पद्मदेव के साथ नगर छोड़कर ग्रामान्तर के लिये चल पडी। वे दोनों अपने जन्म-जन्मान्तर के प्रेम को सार्थक बनाने के लिए मध्यरात्रि मे निर्जन पथ पर चल पडे। चलते-चलते जब वे किसी घने जगल मे पहुँचे तो वहाँ पल्लीपति ने कात्यायनी देवी की पूजा के निमित्त नरबलि की योजना की थी तथा इस नरबलि के हेतु पद्मदेव को पकड़ लिया।

'णायाधम्मकहाओ' मे भी दो माकदीपुत्रो का आख्यान आया है जिसमे रत्नदीपादेवी के कृत्यों का वर्णन है।[2] इन कृत्यों से भी नरबलि प्रथा का समर्थन होता है। अतः यशोधर आख्यान मे चण्डमारी देवी को प्रसन्न करने के हेतु नरबलि की तैयारी और उस बलि के लिये क्षुल्लक युगल का पकड़ा जाना उक्त आख्यानों के तुल्य ही है। 'समराइच्चकहा' मे हरिभद्र ने तरंगवती के समान कात्यायनी देवी का ही उल्लेख किया है[3]। अतः यह अनुमान सहज मे ही लगाया जा सकता है कि यशोधर कथा के विकसित बीजों मे कात्यायनी या चण्डमारी देवी को प्रसन्न करने के लिये नरबलि का विधान और तदर्थ किसी मुनि या त्यागी का पकड़ा जाना और भवविरक्ति का कारण पूछे जाने पर आत्मकथा का निवेदन करना, यह प्राचीन परम्परा ही है। इस परम्परा को यशोधर-चरित के सभी निर्माताओं ने प्रायः ज्यों के त्यों रूप मे ग्रहण कर लिया।

---

१ हे० हरिभद्र का प्राकृत कथा साहित्य—(डॉ० नेमिचन्द्र शास्त्री कृत) (वैशाली, १९६५) पृ० ३६

२ णायाधम्मकहाओ– नौवाँ अध्ययन (पूना, १९४०)

३ हरिभद्र का कथा साहित्य– पृ० ३३७

यशोधर चरित का दूसरा उपकरण भैरवानन्द है। भैरवानन्द ही नरबलि के लिये प्रेरणा देता है। भैरवानन्द का विकास सम्भवतः हर्ष की (६४८ ई०) रत्नावलि-नाटिका के 'ऐन्द्रजालिक' से माना जा सकता है। भैरवानन्द के समान ऐन्द्रजालिक भी अपने को सर्वशक्ति सम्पन्न एवं असम्भव कार्यों को भी शक्य कर सकने वाला बतलाता है। वह कहता है कि पृथ्वी, आकाश, पर्वत और समुद्र मे जो भी गुह्य से गुह्य बातें हैं उनका भी मैं पता लगा सकता हूँ। वह अपनी शक्ति का परिचय देने के लिये आकाश मे ब्रह्मा, विष्णु, महेश, इन्द्र सिद्धगण एवं नाचती हुई अप्सराओं को दिखाता है[1]।

कर्पूरमञ्जरी[2] मे भी भैरवानन्द का वैसा ही रूप आया है जैसा यशोधराख्यान में। अतः भैरवानन्द के रूप-विकास मे अथर्ववेद के अभिचार-सूक्तों का योगदान भी यदि स्वीकार किया जाय तो अनुचित न होगा। इस वेद के १२वे काण्ड मे मारण, मोहन और उच्चाटन सम्बन्धी क्रियाओ का वर्णन आया है। इन क्रियाओं का समावेश प्रायः भैरवानन्द के रूप मे उपलब्ध होता है। अतः यशोधर-कथा के लेखकों ने मनोरंजन, चमत्कार और कुतूहल के सृजन हेतु भैरवानन्द को उपस्थित किया है। अतएव स्पष्ट है कि द्वितीय अवयव का विकास भारतीय वाङ्मय मे क्रमशः हुआ है और 'यशोधर चरित' के रचयिताओं ने कथा की गति को हिंसा के दोष और अहिंसा के गुणो की ओर मोड़ने के लिये उक्त तथ्य को ग्रहण किया होगा।

यशोधर आख्यान के रचनाओं का लक्ष्य केवल अनुरंजन करना ही नहीं है उनका यह आख्यान सोद्देश्य है। अतः फलोपभोक्ता आत्मा का अस्तित्त्व अनेक जन्म-जन्मान्तरों मे सिद्धकर उसकी अजरता और अमरता की उद्घोषणा करना है। अपने इस उद्देश्य की सिद्धि के लिये उन्होंने पूर्व पक्ष के रूप मे चार्वाक सिद्धान्त को उपस्थित किया है तथा भूतचैतन्यवाद की समीक्षा की है। भूतचैतन्यवाद का प्रचार अति प्राचीन युग मे वर्त्तमान था[3]। दिव्यावदान पातंजलमहाभाष्य, बार्हस्पत्य सूत्र, बार्हस्पत्य अर्थशास्त्र, गौतमसूत्र, जैमिनीय सूत्र, दीघनिकाय, रामायण, पद्मपुराण, विष्णु-पुराण, सर्वसिद्धान्तसंग्रह ( शंकर ) रायपसेणिय, समराइच्च कहा, महापुराण (जिनसेन कृत) प्रभृति ग्रन्थों मे पूर्वपक्ष के रूप मे जिन सिद्धान्तों को उपस्थित किया गया है उन सिद्धान्तों की एकरूपता के कारण यह माना जा सकता है कि इन सब ग्रन्थों

---

१ किं धरणिए मिअंको आआसे महिहरो जले जलणो।
मज्झण्हम्हि पओसो दाविज्जइ देहि आणत्तिं ॥
मज्ज पइण्णा एसा जं जं हिअएण इहसि संदट्ठं।
तं तं दंसेमि अहं गुरुणो मन्तप्पभावेण ॥
हर्ष कृत रत्नावली नाटिका ४/८-९

२ दे० कर्पूरमंजरी १/२२-२५ (बम्बई, १९६०) प्रो० एन० जी० सरु द्वारा सम्पादित

३ विस्तृत जानकारी के लिये दे० 'चार्वाक दर्शन की शास्त्रीय समीक्षा'—ले० डा० सर्वानन्द पाठक—(चौखम्बा, वाराणसी, १९६५) पृ० १२५-१९५

के प्रणेताओं ने चार्वाक के किसी मूल ग्रन्थ को पढ़कर तुल्य उदाहरण एवं तर्क ग्रहण किये हैं। अतः यशोधर कथा मे पुष्पदन्त एव रइधू ने तलवर एव सुदत्त मुनि के बीच सवाद प्रस्तुत कर भूतचैतन्यवाद का निरसन और आत्मतत्त्व की सिद्धि की है।

पात्रकल्पना की दृष्टि से यशोधर चरित की नायिका और नायक लोककथाओं से गृहीत हैं। 'समराइच्चकहा' मे जिसे नयनावलि कहा गया है उसीको सोमदेवसूरि, पुष्पदन्त एव रइधू ने अमृतमति कहा है। अमृतमति या नयनावलि के कार्यों मे विरोधाभास है। नाम नयनावली और कार्य अन्धावली का! इसी प्रकार नाम अमृत-मति और काम विषमति का, जो देवोपम सर्वगुणसम्पन्न एवं बलिष्ठ पति यशोधर को भी विष खिलाकर मार डालती है। अनेक लोककथाओ मे ऐसे विरोधाभास उपलब्ध होते हैं। अतः यशोधर चरित के लिये गृहीत पात्रों की यह नामावलि विरोधी कार्यों के दिखलाने के लिये सम्भवतः लोककथाओं से ग्रहण की गई होगी।

साहित्यशास्त्र का एक सिद्धान्त नादानुकरण है। इस सिद्धान्त के अनुसार पात्रों के नाम क्रियाकलापों के अनुसार अथवा आख्यान मे तनाव घटित करने के लिये क्रिया-कलापों से ठीक विपरीत कल्पित किये जाते है। धर्मकथा लिखनेवाला लेखक लोककथा को रोचक बनाने के लिये नादानुकरण सिद्धान्त का प्रायः निर्वाह करता है। यह प्रवृत्ति हमे समस्त आख्यान-साहित्य मे उपलब्ध होती है। यही कारण है कि वसुदेवहिण्डी, तरगवती, णायाधम्मकहाओ, समराइच्चकहा, वृहत्कथाकोष जसे ग्रन्थों मे ही नहीं अपितु सस्कृत के अनेक नाटकों मे भी पात्रों के नामकरण के लिये उक्त सिद्धान्त को व्यवहार मे लाया गया है। अतः कवि रइधू ने पूर्व परम्परा से प्रथित नामों को ही अपनाया है। नामो मे आचार्य हरिभद्र और सोमदेव के नामों मे अन्तर अवश्य है पर नादानुकरण का सिद्धान्त दोनों ही जगह विद्यमान है।

जैनागमों मे हिंसा के चार भेद बताये गये हैं—संकल्पी, आरम्भी, उद्योगी और विरोधी। गृहस्थ को इन चारों प्रकार की हिंसाओं का त्याग करना चाहिये पर जो पाक्षिक श्रावक है, वह सकल्पी हिंसा को छोड़ शेष तीन प्रकार की हिसाओं का यत्किञ्चित् सेवन करता है। सकल्पी हिंसा अनेक जन्मो तक कष्ट और दुख का कारण बनती है। इस उद्देश्य की सिद्धि के लिये ही यशोधर कथा का आख्यान लिखा गया। लेखकों ने आचार और सिद्धान्त ग्रन्थों से अहिंसा तत्त्व को ग्रहण कर आख्यान का रूप दिया है।

साधारणतः समस्त जैन चरित और आख्यान ग्रन्थों मे पूर्वभवावलि का प्रयोग पाया जाता है। प्रत्येक भव का आख्यान किसी विशेष स्थान, काल और क्रिया की भूमिका मे पट-परिवर्त्तन करता है। जिस प्रकार नाटक मे पर्दा गिरकर या उठकर सम्पूर्ण वातावरण को परिवर्त्तित कर देता है, उसी प्रकार चरित काव्य मे एक जन्म की कथा अगले भव की कथा आने पर अपना वातावरण, स्थान और काल को परिवर्त्तित कर देती है। अतः स्पष्ट है कि जिस प्रकार नाटक की पूर्णता समस्त अकों के आख्यान द्वारा होती है, उसी प्रकार जीवन की साधना भी किसी एक भव मे पूर्ण नहीं

होती है। इसके लिये उसे अनेक जन्म ग्रहण करने पड़ते है और क्रमशः विकसित होती हुई साधना अनेक भवो मे पूर्णता को प्राप्त होती है। अतः जैनचरित-काव्यों की यह एक प्रधान टैकनीक है कि उसमे अनेक भवों के आख्यानों को घटित या कथित रूप मे उपस्थित किया जाता है। जहाँ महाकाव्योचित कथानक होता है, वहाँ कथितरूप में पूर्व भवावलि आती है और जहाँ कथारूप मे चरित को ग्रहण किया जाता है वहाँ घटित और कथित दोनों रूपों मे आती है। प्रस्तुत यशोधर चरित मे पूर्वभवावलि के अकन मे निम्न उद्देश्य हो सकते है :—

१. कर्मफल की अनिवार्यता दिखलाने के लिये पुनर्जन्म का विवेचन।

२. साधना की पूर्णता किसी एक जीवन मे सम्भव नहीं, इसके लिये कई जन्मों की आवश्यकता का प्रदर्शन, तथा

३. आत्मोत्थान सहजसाध्य नहीं, अतः इसके लिये अनेक भवो तक प्रयास करने की अनिवार्यता।

# श्री जैन-सिद्धान्त-भवन और छः माह का कार्य विवरण

सूर्य उदित होता है और अस्त हो जाता है। तारे आकाश मे अपनी अनुपम आभा बिखेर कर लोगों को मुग्ध करके प्रातःकाल होने के पहले ही लुप्त हो जाते हैं। पर पुस्तकालय ऐसा सूर्य, ऐसा तारा है जो उदय काल से लेकर अनन्तकाल तक अपनी आभामयी किरणों से अज्ञानान्धकार मे पड़े हुए व्यक्तियों को प्रकाश प्रदान करता है। अधखिली कलियों को पूर्ण मुस्कान प्रदान करता है तथा पूर्ण विकसित पुष्पों को चिरकाल तक विकसित रखकर दूसरों को भी खुशी से जीवन यापन करने का रास्ता दिखाता है। श्री राजर्षि देवकुमार जी जैन द्वारा संस्थापित श्री जैन-सिद्धान्त-भवन ग्रन्थागार इसी प्रकार का एक पुस्तक भडार है जो अपने उदयकाल से आजतक सैकडों को प्रकाश देता आ रहा है और देता जायगा। लोग इसके उत्तुङ्ग भवन, मनोरम ग्रन्थों का दर्शन कर मन्त्र मुग्ध हो जाते हैं। इसके ग्रन्थागार मे ऐसे अनुपम रत्न छिपे हुए हैं जिनकी तलाश में लोग परेशान रहते हैं। यह एक ऐसा अगाध समुद्र है जिसमें हीरे हैं, जवाहर हैं और हैं अनन्त मोती। जो गोताखोर इसमे गोता लगाता है वही इसकी अक्षय सम्पत्ति को प्राप्त करने में समर्थ हो पाता है। इसमे प्रतिवर्ष, प्रतिमाह नित्य नूतन कार्य होते ही रहते हैं। जून मास मे श्रुत पंचमी पर्व बड़े ही रोचक एव प्रभावशाली ढंग से मनाया गया। भाद्रपद मास मे पर्युषण के उपलक्ष्य मे प्रतिदिन दोपहर मे शास्त्र सभा हुई जिससे ग्रन्थागार की वृद्धि हेतु ७४ रु० की आय हुई। आश्विन से कार्तिक तक हुए शाहाबाद हिन्दी साहित्य सम्मेलन के कार्यक्रमों से इसने हिन्दी की अभिवृद्धि मे योग दिया।

इसी ग्रन्थागार की सहायता से मगध विश्वविद्यालय गया से श्री प्रो० गदाधर सिंह जी, बाढ कालेज वाले ने पी-एच० डी० की महत्त्वपूर्ण उपाधि प्राप्त की। तथा श्री महेन्द्र कुमार जैन एवं श्री मुकुट बिहारी लालजी भी पी-एच० डी० के लिए कार्य कर रहे हैं।

नवम्बर मास मे प्राच्य विद्या संशोधनालय, मैसूर के निदेशक महोदय ने अपने तीन शोध कार्यकर्ताओं के साथ यहा रहकर ग्रन्थभंडार का अवलोकन किया तथा इसमें ताड़ पत्रीय ३८ ग्रन्थों के चित्र लिये हैं। उन चित्रों को बढ़ाकर वे अपने ग्रन्थागार में रखेंगे तथा एक एक प्रति इस ग्रन्थागार को भी प्रदान करेंगे।

प्राच्य विद्या संशोधनालय मे चित्रित होकर गये ग्रन्थों की सूची निम्न प्रकार है।

| क्रम सं० | ग्रन्थनाम | लेखक | दशा | लिपि | भाषा | पत्रा | श्लोक |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | पंचतन्त्र | | पूर्ण | कन्नड | कन्नड | ७८, | ४००० |
| २ | औषधिकोष | | अपूर्ण | " | संस्कृत | १३४, | ३००० |
| ३ | नागवर्मनिघण्टु | नागवर्म | पूर्ण | " | " | १७६, | ३८०० |
| ४ | बाहुबलि चरितम् | | " | " | कन्नड | १७०, | ४००० |
| ५ | सूपशास्त्र | | पूर्ण | " | " | ४३, | १००० |
| ६ | श्रीपालचरित्र | | अपूर्ण | " | " | ३२, | ७०० |
| ७ | कर्नाटक व्याकरण | नागवर्म | अपूर्ण | " | " | ३३, | ६०० |
| ८ | आचार्यभक्ति | | पूर्ण | " | " | ६, | २०० |
| ९ | पहहरत्त चरित्र | | " | " | संस्कृत | १३, | २५० |
| १० | उपासकसंस्कार | पद्मनन्दी | " | " | " | ४, | ७० |
| ११ | भजनसंग्रह | | " | " | " | १७, | ३०० |
| १२ | कन्नडगीता | | " | " | कन्नड | १३, | ४०० |
| १३ | ज्ञानभानुदय | हस्तिमल्ल | " | " | संस्कृत | २५, | ७०० |
| १४ | चन्द्रप्रभपुराण | अग्गलदेव | " | " | कन्नड | १६६, | ६००० |
| १५ | बर्द्धमानपुराण | वाणीवल्लभ | " | " | " | ६६, | ५२०० |
| १६ | आदिपुराण टिप्पणी | | " | " | संस्कृत | १२२, | ७००० |
| १७ | श्रीरामचरितम | पद्मनाभ | " | " | कन्नड | १५७, | १०,००० |
| १८ | विक्रमार्जुन विजय, | गुणार्णव (पम्प) | " | " | " | १५७, | ५२०० |
| १९ | ईश्वरवाद | | " | " | संस्कृत | ४६, | २५०० |
| २० | जिनगुणस्तव आदि | | " | " | " | ११, | ८०० |
| २१ | जिनेन्द्रस्तुति | | " | " | " | ६, | ३०० |
| २२ | चन्द्रनाथ चरित्र | शलिवाहन १५६५ | " | " | " | ३१९, | ८६०० |
| २३ | पार्श्वनाथ चरित्र | | " | " | कन्नड | ३५, | १५०० |
| २४ | वर्द्धमान चरित्र | असग | " | " | संस्कृत | ३२, | ३००० |
| २५ | न्यायमकरंद विवेचन | श्रीमुक प्रकाश मुनि | पूर्ण | " | " | ३५, | ५७०० |
| २६ | वर्द्धमानचरित्र | असग | अपूर्ण | " | " | २६, | १७०० |
| २७ | न्यायरत्न | मणिकान्त मिश्र | पूर्ण | " | " | ३३, | १६०० |
| २८ | काश्यपीशिल्प | कश्यप | " | " | " | १००, | ५३०० |
| २९ | श्रावकाचार | माघनन्दी | " | " | कन्नड | ६४, | ५६०० |
| ३० | कामना कालग | नागचन्द्र | पूर्ण | कन्नड | कन्नड | १३, | २५० |
| ३१ | अकलंकस्तोत्र | | " | " | संस्कृत | ४, | ५० |
| ३२ | जिंनमुनितनया | " | " | " | कन्नड | ९, | २५० |
| ३३ | कौमुदी चरित्र | नीलकान्त | " | " | " | ६९, | १००० |

## श्री जैन-सिद्धान्त-भवन में आगत ग्रन्थों की नामावली

(१) विवेक और साधना (२) श्रीमद्भागवत् गीता (३) विश्वभारती और उसकी संस्थाएं (४) बौद्धधर्म के सन्देशवाहक (५) पइजनिया (६) गुरुभक्ति (७) Selection from Gandhiji (८) निर्वाण के पथ पर (९) श्री बाहुबलि स्तोत्र (१०) कल्याण कल्पद्रुम (११) Profiles of Nehru (१२) यशस्तिलकचम्पू (१३) जयपुर (खनिया) तत्त्वचर्चा २ भाग (१४) संस्कृत सामायिक पाठ (१५) मन्दिरवेदी प्रतिष्ठाविधि (१६) जैन सा० का इतिहास (१७) तत्त्वार्थसूत्र (१८) द्रव्यसंग्रह (१९) रत्नत्रय विधान (२०) Sanmati Sutra and Siddhasena (२१) जीवन यात्रा (२२) ध्यान कैसे करें (२३) आदिकृषि शिक्षक भगवान आदिनाथ (२४) सर्वोदय तीर्थ (२५) सती द्रौपदी (२६) मौर्य साम्राज्य के जैन वीर (२७) भगवान कृष्ण (२८) सूर्य की उड़ान (२९) क्रान्ति बीज (३०) नये संकेत (३१) सत्य से अज्ञात सागर का आमन्त्रण (३२) अमृतकण।

सुबोध कुमार जैन
मंत्री

नेमिचन्द्र जैन
बी० ए० (प्रतिष्ठा), साहित्याचार्य

# THE JAINA ANTIQUARY

Vol. XXIV DECEMBER 1968 No. 2

"श्रीमत्परमगम्भीरस्याद्वादामोघलाञ्छनम्
जीयात् त्रैलोक्यनाथस्य शासनं जिनशासनम् ॥"
[ अकलंकदेव ]

*Editors*

Dr. Jyoti Prasad Jain M. A , Ph. D.

Dr. Nemi Chandra Shastri, Jyotisacharya
M. A., Ph. D., D. Litt.

PUBLISHED BY
Sri Subodh Kumar Jain, Secretary
SHRI DEVKUMAR JAIN ORIENTAL RESEARCH INSTITUTE
[ Shree Jain Siddhant Bhawan ]
ARRAH : BIHAR : INDIA

ANNUAL SUBSCRIPTION :
Inland Rs. 10-00 Foreign Rs. 15-00 ] [ Single Copy Rs. 5-50

## CONTENTS

# Concept of God and Jain Philosophy

**Sri S. P. Singh,**
Magaḍh University, Gaya

It is interesting to note that though Jainism is a religion of an important type, it does not believe in God or Īśvara in the popular sense of the term. The Naiyāyikās think that since the world is of the nature of an effect (kārya) it must have been created by an intelligent agent which is God. This argument however does not find favour with the Jains. He asks, "What does the Naiyāyikā mean when he says that the world is of the nature of an effect ?" Does he mean by "effect", (1) that which is made up of parts (sāvayava), or (2) the co-inherence of the causes of a non-existing thing, or, (3) that which is regarded by anyone as having been made, or, (4) that which is liable to change (vikāsitvam). Again, there is confusion in the notion of being "made up of parts". If it means existence in parts, then the class-concepts (sāmānya) existing in the parts should also be regarded as effects, and hence destructible, but the Naiyāyikās regard these as being partless and eternal. If it means "that which has parts", then even ākāśa has to be regarded as "effect", but the Naiyāyikā regards it as eternal. Similarly other alternatives are untenable. By "effect" one cannot mean "co-inherence of the causes of a thing which were previously non-existent", for in that case one could not speak of the world as an effect, for the atoms of the elements of earth, etc., are regarded as eternal. If "effect" means "that which is regarded by anyone as having been made", then it would apply even to space, for when a man digs the ground he thinks that he has made new space in the hollow which he dug. If "effect" means "that which is liable to change", then one could suppose that God was also liable to change and he would require another creator to create him and he another,

and so on *ad infinitum.*[1]

Moreover by "effects" we mean those things which happen at some time and do not do so at other times. But the world as a whole exists always. If it is said that things contained within it such as trees, plants, rivers, etc. are "effects", then that would apply even to this hypothetical God, for, his will and thought must be diversely operating at diverse times and these are contained in him. He thus also becomes a created being by virtue of that. In that case even atoms would be "effects", for they also undergo changes of colour by heat.

So we see that the world cannot be an effect in any of the logical senses to necessitate the existence of God as a cause. But in order to examine the problem in all aspects let us grant for the sake of argument that the world as a whole is an "effect". And since every effect has a cause the world also as a whole has a cause. But this does not mean that the cause is an intelligent agent, as God is supposed to be. If it is argued that he should be regarded as intelligent on the analogy of human causation, then he should also be regarded as imperfect as human beings If it is argued that the world as a whole is not exactly an effect of the type produced by human beings but is similar to those, this will lead to no logically necessary inference. Water-vapour is similar to smoke, but fire cannot be inferred on that strength. If it is said that this is so different an effect that from it the inference is possible, though nobody has ever been seen to produce such an effect, well then, one could also infer on seeing old houses ruined is course of time that these ruins were produced by intelligent agents. For these are also effects of which we do not know of any intelligent agent, for both are effects, and the invisibility of the agent is present in both cases. If it is said that the world is such that we have a sense that it has been made by some one, then the question will be, whether

1. See *Tarkarahasyadīpikā* by Guṇaratna.

you infer the agency of God from this sense or infer the sense of its having been made from the fact of its being made by God. Here you are involved in fallacy of vicious circle—*anyonyāśraya.*

Let us for the sake of argument again grant that the world was created by an agent, then such an agent should have a body, for we have never seen a bodiless intelligent creator. If it is said that we should take up only its general condition of agency, namely, that the agent is intelligent and leaves out other things, then it would not be acceptable, for agency is always known to be associated with some kind of body. It is impossible to think of an agent without a body. If you come up with the instances of other kinds of effects such as the shoots of seeds growing in the fields, they would not apply in this case for it will be found that these had no intelligent agents behind them to create them. If it is said that these are also made by God, then you have an argument in circle *(Cakraka)*, for this was the very matter which you sought to prove. Even then if it be held for the sake of argument that God exists it may be asked : Does his mere abstract existence produce the world ? If yes, then in that case, the abstract existence of a potter may also create the world, for the condition of abstract existence is the same in both cases. The question is : Does he produce the world by knowledge and will ? But that is impossible, for there cannot be any knowledge and will without a body. Again, does he produce the world by physical movement or any other kind of movement ? In any case it is impossible to think of a movement without a body.

For further argument let us suppose that a bodiless God can create the world by his will and activity. But it would lead to many unanswerable questions. Did he take to creation through a personal whim ? In that case there would be no natural laws and order in the world. Did he take to it in accordance with the moral actions of men ? Then he is

guided by a moral order and is not independent. Is it through mercy that he took to creation ? Well then, we think there should have been only happiness in the world. And if it is said that it is by the past actions of men that they suffer pains and enjoy pleasure, and if men are led to do vicious actions by past deeds which work like blind destiny, then such a blind destiny might take the place of God. If he took to creation as mere play, then he might be taken to be a child who did things without a purpose. If it was on account of his desire to punish certain people and favour others, then he must harbour favouritism on behalf of some and hatred against others. If the creation took place simply through his own nature, then, what is the good of admitting him at all ? You may rather say that the world came into being out of its own nature. It is also preposterous to suppose that one God without the help of any instrument or other accessories of any kind, could create this world. This is against all experience

Let us again admit for the sake of argument that such a God exists. But the difficulty is that you can never justify the adjectives with which you wish to qualify him. Thus you say that he is eternal. But since he has no body, he must be of the nature of intelligence and will. But this nature must have changed in diverse forms for the production of diverse kinds of worldly things, which are of so varied a nature If there were no change in his knowledge and will, then there could not have been diverse kinds of creation and destruction. Destruction and creation cannot be the result of one unchangeable will and knowledge. Moreover it is the character of knowledge to change, if the world is used in the sense in which knowledge is applied to human beings, and surely we are not aware of any other kind of knowledge. You say that God is omniscient, but it is difficult to suppose how he can have any knowledge at all, for as he has no organs he cannot have any perception, and since he cannot have any perception he cannot have any inference either. If

